श्रीकृष्ण बांकेविहारी ।

# भूमिका ।

महाशय,

यह हमारी प्रथम भेंट है जिसे ले हम आपलोगोंकी सेवामें उपस्थित होते है, आशा है कि आपलोग इसे ग्रहण कर हमें उत्साहित करेंगे। इस उपन्यासका प्लौट Plot हमारे शिक्षक, उपदेशक तथा गुरु स्वर्गवासी श्रीमान् पण्डित सेवाराम तिवारीजीने संक्षेपसे कहा था जिसे हमने उपन्यासाकारमें लिख दिया है। यह उपन्यास उनहीका चिन्ह स्वरूप है। हम पण्डित धनुषधारी तिवारी बी० ए तथा पण्डित केशवराम भटजी को अनेक धन्यवाद देते है जिन्होंने इस पुस्तकके लिखनेमें हमें सहायता दी है। हम बाबू रामकृष्ण वर्म्माजी को भी धन्यवाद देते है जिन्होंने इस पुस्तकको छाप कर प्रकाशित किया है। पुस्तक छापनेका अधिकार भी हमने उन्हीं को दे दिया है।

आपका प्रेमाभिलाषी

गिरिजानन्दन तिवारी,

विहार।

# प्रथम अध्याय ।

हमारा उपान्यास सन १७८० ईस्वीके फरवरी माससे आरम्भ होता है ।

कूल कछार कुञ्ज, जहां देखिये चहलपहल दिखाई देती है। नाना भांतिके फूल फूलकर अपने अपने तरङ्गोसे जगतको आनन्दित कर रहे हैं। भ्रमरगण आमकी डालियों पर मधुमाते हो गूंज रहे है। प्रेमो अपने प्रियपात्रसे मिलनेको उत्कंठित हो रहे है। पाठक आप यह न समझें कि आज कलकी तरह उस समय भी प्लेगका रोग वसन्तमें भारतको गारत करता था। नहीं, उस समय वृद्धसे बालक, नर से नारी, मनुष्यसे पक्षी तक, और कहां तक कहें वृक्ष फल फूल सबही इस ऋतु में मस्त हो जाते थे।

आज राय दुनीचन्दके यहां वसन्तका जलसा जमा हुआ है। जलसे का हाल लिखने के पहले हमें राय साहबका परिचय पाठकोंको दे देना अवश्य है। रायसाहबका रङ्ग गोरा, बाल अलर्वट फेशन, रङ्गीली आंखें, बदन नाजुक, वय अनुमान २० वर्ष थी। बड़े धनवान गयानिवासी राय

मानिकचन्द्रजीके पुत्र थे। हालमें पिता के परलोक सिधारने पर आप उनकी कुल सम्पत्तिके मालिक हुए थे। परिवारमें केवल माता स्त्री और एक वर्षका बालक था। इनही के यहां आज शहरकी नामवर नामवर रंडियोंका गाना हो रहा है। मित्रगण भी गानेका मज़ा लूट रहे हैं। बीबी चुन्नी की वाहवाही हो रही है, सबके सब चुन्नी के हाव भाव पर लट्टू हो रहे हैं। राय दुनीचन्दका कहनाही क्या है तन मन धन अर्पण करनेको तय्यार हैं। दो बजते बजते गाना समाप्त हुआ। निमंत्रितगण अपने अपने घर गये। रायसाहब भी सेज पर जा लेटे, पर उन्हें नीद क्यों आने लगी? आँख बन्द करतेही चुन्नीजानकी मूर्त्ति सामने आ खड़ी हुई। वही गाना वही भाव, सब बातें याद आने लगीं। करवट बदलते रात बीत गई। चान्दनी मलीन हो चली, चक्रवाककी जोड़ी नियराने लगी, तारागण पीले हो चले, पक्षी सब चीत्कार करने लगे, पूर्व्व दिशामें प्रकाश भी फैल गया पर हज़रतकी नींद न आयी।

## दूसरा अध्याय।

जैसे तैसे दिन बीता सन्ध्या हो चली। राय साहबने साबुन मलकर स्नानकिया। सुन्दर रेशमी कोर की धोती, क़मीज़ पर रेशमी कोट पहन, अलबर्टवालोंकी सुदरी बना ऊपर टोपी धर, घड़ीमें सोनेकी चेन लगा, पुट्ट डाल,

अतर लगा पान चाभ अपने यार गोपीनाथको साथ ले हवा खाने चले। जिस समय आप चुन्नोके कोठेके नीचे पहुँचे कुछ अँधेरा हो गया था। चटसे सबकी नज़र बचाकर कोठेपर चढ़ गये। वो चुन्नोकी मांने उठकर राय साहब को सलाम किया और चुन्नोसे भी सलाम कराया। आपलोगोंकी गुफ़्तगू लिखने के पहले हमे चुन्नोजानके बारे मे कुछ लिखदेना ठीक है। चुन्नोका रङ्ग गोरा काले काले लम्बे बाल, बदन सुडौल, क़द नाटा था। वयस अनुमान १९ वर्षका था। चुन्नोकी मां ने हँसकर पूछा "कहिये मिजाज तो अच्छा है ?"

रा०—जी हां, पर चुन्नोके विना चैन कहां ?

चु०मां—(हँसकर) क्या ख़ूब, अगर यही बात है तो चुन्नोको नौकर रख लोजिये।

रा०—माहवारी तनख़ाह क्या लोगी ?

चु०मां—अजो पर्सो ख़ां बहादुरके भतीजेने २००) माहवारी देनेका पैग़ाम भेजा था पर चूंकि नजीर मीयां इन्हें (चुन्नोको देखाकर) पसन्द नहीं, इससे इनकार किया और आपसा कौन है, चुन्नो भी आपको चाहती है आप २००) ही दे दीजिये, पर नाच मुजरा माफ रहेगा।

रा०—लीजिये २००) एक महीनेका पेशगी। आज रातको १० बजे हम आयेंगे। यह कह रायसाहबने घरका

रास्ता लिया, और यहां मां बेटीमें यों बातें होनें लगीं।

मां॰—देखा, मुयेको कैसा चकमा दिया ?

चु॰—पूरा उल्लू फँसा है।

मां॰—पहले उससे फ़रमाइश मांग लेना तब पीछे कोई बात करना।

इधर मां बेटीकी बातें हो रही थीं उधर राय साहब घर जा भोजनकर घर में कहकर चले आये कि हमें आज गोपीनाथकी जलसे में शरीक होना है इससे घर सोने न आऊंगा। किवाड़ बन्द रहें।

बंगले पर आ कपड़े से लेस हो नौकर साथ ले आप चुन्नीके मकानपर चले, वहां पहुँच कर देखते हैं तो चुन्नी-जान इनहीके आसमे बैठी है। धानी साड़ी पहने हुए है। बालोंकी लटें उनकी गोरे मुखड़े पर लटक रहीं है।

सब किनारे हुईं, किवाड़ा बन्द हुआ, चुन्नीको अकेला पा मस्त हो राय साहबने कईएक बोसे लिये। और चुन्नीने भी बोसेका उत्तर बोसेहीसे दिया। फिर क्या था चुन्नी धाक़िया बनकर शराब पिलाने लगी। दूनीचन्द भी मस्त हो गये। चुन्नीने जो जो मागा राय साहबने देनेका क़रार किया। हाथा पाईं होने लगी। उसके बाद क्या हुआ इसको लिख हम अपनी लेखनीको कलङ्कित नहीं किया चाहते। पाठक, कहिये उसके बाद क्या हुआ, आपका

समझमें आया वा नहीं ! यदि न आया हो तो उपन्यास रख दीजिये; इसमें मेरा दोष नहीं, वा किसी रङ्गीले पाठकसे पूछिये ।

## तीसरा अध्याय ।

कभी चुन्नी रायसाहबको मुजरा सुनाती, कभी मुजरेके नखरे में फंसाती, कभी और कुछ रङ्ग लाती, कभी रूठ जाती, कभी वस्ल से किनारा खैंचती और आंखके अन्धे गांठके पूरे उसे मनाते । दूनीचन्दको चुन्नीने पूरे तौर पर फांस लिया । पहले मोतियोंकी कौड़ी मंगाई सो उसने ला दी । कभी चौपड़ कभी ताशकी बाजी लगती, कभी बुलबुल कभी तीतर की लड़ाई होती, कभी आम कभी केला भेजता, कभी बागोंकी सैर कराता, कभी कोकेन खिलाता, यानि रात दिन दुनीचन्दका रहना वहीं होने लगा। न मां की सुध, न जोरूकी पर्वाह, न लड़कीका ख्याल था, ध्यान था केवल एक चुन्नीका। ज़मीनदारीकी आमदनी कम हो चली, पासका रूपया निबट गया। व्यय अधिक होने लगा, कर्ज़की नौबत पहुँची । धड़ाधड़ तमस्सुक लिखा जाने लगा, पर दुनीचन्दको कुछ न दिखाई देता था। इसी तरह कईएक महीने बीते, अब दुनीचन्दको चुन्नीके फंदेमें छोड़ उनके घरपर चलिये, देखें वहा क्या रङ्ग नज़र आता है ।

---

# चौथा अध्याय।

दुनीचन्दकी स्त्री का नाम चम्पा था। जब चम्पा १२ ही वर्षकी थी कि ईश्वरेच्छा से पुत्र जनी। पुत्र का नाम लक्ष्मीचन्द रक्खा गया। अब लक्ष्मीचन्द एक वर्षका है और चम्पा १४ वर्षकी है। कम वयसमें पुत्र हो जाने से चम्पाकी सुन्दरतामें कुछ भी कमी न हुई थी, पुत्रका लालन पालन चम्पाकी सास याने दुनीचन्दकी मां करती थी। दाई दूध पिलाने पर नौकर थी।

चम्पाको भी दुनीचन्दकी बदचलनीका हाल ज्ञात हो गया था। बिचारी रात दिन अपने पतिका हाल सुन सुन कुढ़ा करती थी। पाठक, काम बड़ा प्रबल है, जिसने योगिराज शिवजी, ब्रम्हा, आदि ऋषि मुनि जो फल मूल खा समय व्यतीत करते थे उनको भी सताया है; दुबला कुत्ता भी जिसके गलेमें घड़ेका घेरा पडा है, शरीरमें पिल्लू पड गये हैं, मृतप्राय कुतियाके साथ साथ फिरा करता है, तो चम्पा जो कि स्त्री थी और स्त्रियोंकी पुरुषसे अठगुणी कामचेष्टा रहती है उसपर खाने पीनेका सुख, फिर काम क्यों न सतावे? चम्पा रात दिन कामाग्निसे जला करती थी। इसने दुनीचन्दको राहपर लानेकी बड़ी बड़ी युक्तियां कीं पर वे ऐसे बहके थे कि सिवाय चुन्नीके चम्पा सुहाती ही न थी। रंडीबाज़ोंकी स्त्रियों का जो हाल सदा से होता

आया है वही हाल चम्पाका भी हुआ। चम्पाकी दाईका नाम पर्वतिया था। यह चम्पाकी विश्वासपात्री थी। इसीकी दूतीपनेसे चम्पा भी बिगड़ गई। इसके पड़ोसमें एक माली रहता था। उसीसे चम्पाकी आशनाई हो गई। उधर दुनीचन्द चुन्नीसे मजा उड़ाते थे, इधर चम्पा रमललवा मालीसे जवानीका सुख लूटने लगी। चम्पाका शरीर हर स्थानसे रसीला था। रङ्ग रूप बास सब था, पर भ्रमर दुनीचन्द इसे छोड़ धतूरे रूपी चुन्नीपर मरकते थे। यदि दुनीचन्द अपनी स्त्रीसे प्रेम करते तो बेशक उन्हें युवावस्थाका सुख प्राप्त होता। जैसे राय साहबको चुन्नीने फांस लिया, तैसे ही रमललवाने भी चम्पाको गांठ लिया। रमललवा का लोहा चम्पा पर जम गया।

---

## पाचवां अध्याय।

चम्पाको रमललवा से पूरा प्रेम हो गया, पर छिपा छिपा होनेके कारण कभी कभी भेंट होनेमें बाधा होती थी। अब दोनोको यह धुन समाई कि बाहर भाग चलें जिसमे यह बाधा मिट जावे। रमललवाने प्रस्ताव किया कि तुम अपने कुल गहने लेकर चलो चलो। चम्पा राजी हो गई। संयोग पा चम्पा अपने गहने और जवाहिरात, जो उसके कब्जे में थे ले, रमललवाके साथ चम्पत हुई।

जिसमें कोई पीछा न करे, यह समझ दोनोंने सड़क छोड़ पगडंडी का रास्ता लिया। चम्पा, जिसे पैदल चलनेका अभ्यास कभी न था दोही कोस जाते जाते थक गई और उसके पैर फूल गये। इससे बैठ गई। लाचार रमललवा पासके गांवसे डोली कहार खोज लाया। उसपर चम्पाको बिठा दूरकेस्टेशनका रास्ता लिया। रेलपर सवार हो दोनों आरा पहुँचे और वहा मकान भाड़ा ले रहने लगे। अभी महीना भर भी न हुआ होगा कि रमललवाका जी चम्पासे भर गया। अब वह ग़फूरन खानगीके यहां आने जाने लगा। दूसरा महीना अभी पूरा होने भी न पाया था कि इनदोनोंमे खटपट हो गई। एक दिन रातके समय चम्पाको सोता छोड़ कुल माल ले रमललवाने अपनी राह ली। जब चम्पा सो कर उठी तो रमललवा नहीं! सन्दूक देखा तो ख़ाली! लगी फूटफूट कर रोने। अच्छे घरकी स्त्री, कभी दुःख देखा नहीं, पागल की तरह हो गई। सुध बुध सब जाती रही। क्या करे कुछ बात समझमें न आती थी। कुछ दिन चढ़े मकान मालिकका आदमी किराया मांगने आया। चम्पाके पास क्या था जो देती, टाल बटाल करने लगी। नौकरने जा मकान-मालिक को, खबर दी। उसने शीघ्रही आ रुपया मांगना शुरू किया; पर चम्पाके पास जो था वह तो रमललवा लेकर भाग गया था, दे तो कहांसे? चुप रह

गयी। मकान मालिकने जो वर्तन बिछावन कपड़े उसके पास थे छीन लिये और मकानसे बाहर निकाल दिया। चम्पाने रोते रोते एक तरफ़को राह ली। चम्पा रोओ, यह तुम्हारे बुरे कार्य्य का फल है। कुलकी मर्य्यादाको तिलाञ्जली देनेहारीं, यार के साथ भागनेवाली स्त्रियोंकी यही दशा होती है। यह दशा तुम्हारी ही नहीं हुई है वरन बहुतेरियोंकी यही दशा हुई है कि जब यार का जी भर गया, फिर क्या, उसने उसे त्याग दिया और आप नौ दो ग्यारह हुए। चम्पा। इतनेहीमें तुम्हारे दुःखका अन्त नहीं, आगे और बड़े बड़े दुःख भोगने होंगे। ठीक है "जस करनी तस पार उतरनी"।

## छठवां अध्याय।

चम्पाको जब मकान-मालिकने निकाल दिया तो उसने रोते रोते एक तरफको राह ली। कहां जायगी, क्या करेगी, उसे इसकी कुछ सुध न थी। घरसे न कभी निकली, न आराही नगरमें उसका कोई परिचयी था कि जिसे वह अपनी कहानी सुनाती। जिधर पैर उठा, आगे बढ़ती चली। राहमें किसीने देख हँस दिया, किसीने सीटी बजा दी, किसीने ताली बजाई, कोई हँसकर पूछ बैठा "अजी तुम्हारा मकान कहां है?" कोई उससे कुकर्म्म करने के बदले रुपया देने को तय्यार हुआ। चम्पाकी सुन्दरता देख

विलासियोंके मुंहमें पानी भर आता था। पर चम्पा किसी बातका उत्तर न दे सीधी चली जाती थी। यद्यपि यार के संग निकल आयी थी पर तौभी अभी वह ऐसी न हो गयी थी कि इन दुष्टोंके फेरमें पड़ जाये। आगे चलकर देखें इसके दुष्ट कर्म्मोंसे और क्या क्या फल इसे भोगने पड़ते हैं।

आरा नगर की छोरपर एक धर्म्मशाला तो थी, पर वहां पर सदाव्रत का ठिकाना न था। टूटा फूटा एक घर मात्र था। इसकी निकट बग़लमें सटा हुआ शिवजीका स्थान था, नीचे एक नदी बहती थी, किन्तु समयके फेरसे अब नदी भी सूख गयी थी। नदीमें स्वामी ज़मीनदारों ने हल जोतवा डाला था; गायके चरने तककी जगह न छोड़ी थी। पूर्व्व ओर एक तालाव था जिसकी चारो तरफ पक्की चहार-दीवारिया थीं; तब उसका जल भी स्नान करने योग्य न था। उसीसे नहा कूएपर केवल जलमात्र पी, निराहार धर्म्म-शाले के एक कोनेमें पड रही। रातभर नींद न आयी। एकतो भूमिमें सोनेका अभ्यास नहीं, दूसरे मच्छड़ोकी भन-भनाहट, चम्पासी सुकुमारीको नींद आये तो कहासे? पेट-में चूहे भी कूदते थे। पेटही बड़ा पापी है। जितने कर्म्म है सब पेटही कराता है। उसने कईएक वेर रातको चाहा कि तालावमें डूबकर प्राण त्याग दें, पर आशाने उसे ऐसा करनेसे रोक दिया। आशाही एक ऐसी वस्तु है जिसकी विना मनुष्य

एक क्षण भी नहीं जी सकता। पुत्र पिता स्त्री सब मरने पर मनुष्य आशाहीके बल बचता है। आप बूढ़ा हो जाता है किन्तु आशा बराबर नवीन बनी रहती है। मरनेतक भी यह पिंड नहीं छोड़ती। इसीने चम्पाको आत्मघात करने न दिया। वह सोचने लगी कि यदि आज भोजनकी न मिला तो कल अवश्यही मिल जायेगा। पाठक, यह वहीं भूखी पड़ी है, कोई पूछनेवाला तक नहीं है।

भोर होते चम्पा ने फिर चलना आरम्भ किया। अनु-मान एक कोसके गयी होगोकि मारे भूख प्यासके थक कर बैठ गई। फूट फूट कर रोने लगी। मारे लाजके किसीके पूछने पर भी कुछ न कहती थी। ऐसेही रोते रोते १० बज गये। उसी समय एक स्त्री पालकी पर आयी। कहार भी ग्रीष्मके तापसे तापित हो उसी स्थानमें बैठ गये। चम्पाको रोते देख उस आयी हुई स्त्रीके चित्तमें कुछ दया आयी। उसे पास बुलाकर हाल पूछने लगी। चम्पाने भी संक्षेप में अपना हाल बता दिया किन्तु घर और पति का पता ठीक न कहा। आयी हुई स्त्री की अवस्था कोई ५५ वर्षकी होगी, ताड़ गई, सोची कि सोनेकी चिड़ियाको किसी ढबसे फँसाना चाहिये। बस एक चालाकी सोच जाल फैलाया, और बोली कि, मेरा घर काशीजी में है। मेरी एक कन्या ठीक तुम्हारेही अनुहार की थी, पर काल के गाल में पड़ गयी।

जो तुम मेरे घर चलती तो मैं तुम्हें अपनी कन्या बनाकर रखती। ईश्वरकी दयासे मुझे किसी बातकी कमी नहीं है।" चम्पाने आगा पीछा न सोच उसकी बात मान ली और उसके साथ चलने को तय्यार हो गयी। आयी हुई स्त्रीने कुछ मेवे अपने पाससे निकाल उसे खानेको दिये और कहारोंसे पानी मंगा उसे पिलाया। यथा समय सब स्टेशन पर पहुँचे। टिकट सेकेण्ड क्लासका ले रेलपर सवार हुईं। कुशलपूर्व्वक बनारस पहुँची। पाठक, अब चम्पाको यहां कुछ दिनके लिये छोड चलिये, देखें रायसाहब की क्या दशा है, जिन्हें उनकी चोकी भाग आनेके पहलेही छोड़ आये है।

## सातवां अध्याय।

"भड़ुआ किसका साला, रंडी किसकी जोय" यह कहावत भी ठीक हुई। जब चुन्नीने देखा कि दुनीचन्दपर पूरा अधिकार हो गया, तो दूसरे तीसरे भी आने लगे। दुनीचन्दसे जो मिलने वाला है मिलेहीगा बस यह सोच चुन्नी कभी मुजरा, कभी शिर में पीड़ा, कभी बुखार, कभी कुछ कभी कुछका बहाना कर राय साहबको टलावा दे दूसरोंसे मिलने लगी। फरमाइशमें जहां देर हुई, बस फिर क्या, ऐसी रूठ जाती कि उनके लाखों उपाय करनेपर भी न मानती और अकेली जा पड़ती। यह हारकर घर चले आते। चुन्नीकी फटकार बढ़तीही जाती थी, और इधर

इनका ऋण भी बेतहाशा बढ़ने लगा। आज मेवेवाले तक़ाज़ाको आते, कल डाक्टरका बिल पहुँचता, भोरको कपड़ेवाले मांगते, सन्ध्याको बर्फवाले तक़ाज़ा करते। किसीने तमस्सुक को नालिश की नोटिस दी, किसीने दो चार खरी खरी सुनाई, यहां तक कि उनका दिनको घर से बाहर निकलना भारी हो गया था।

रायसाहबको नशेने बेतहाशा दुर्बल कर दिया था, दिन भर आप नशेहोमें चूर रहते थे। जब आप सोकर उठे पैख़ाने से छुट्टी पा पहले अफीम खा लेते थे तब जल-पान किया फिर भोजन तक बराबर दमपर दम गांजा झोंका करते थे। भोजनकर दो पहरको आराम करते थे। सोकर उठने पर मदक चलती थी। फिर शामको शराब पीना तो अवश्यही था। दूसरे सूजाक, गर्मी, बाघी एक न एक बीमारी बराबर बनीही रहती थी जिससे शरीर मृतप्राय हो गया था।

एक दिन आप चुन्नीके यहां पहुँचे तो वहा देखते क्या है कि वह बैठी एक मनुष्य से हँसी कर रही है, इन्हें यह देख बड़ा रंज हुआ। चुन्नीने इनकी कुछ पर्वाह न की, उससे अठखेलियां करतीही रही। रायसाहबसे रहा न गया आपेसे बाहर हो गये, कुछ कहही बैठे। चुन्नीने भी इनको मुहतोड़ जवाब देना शुरू किया। यहांतक नौबत पहुँची कि चुन्नीने रायसाहबको मकान से निकल जाने कहा।

क्रोध से भरे घर आये, जैसे तैसे रात बीती। भोर होतेही ज्ञात हुआ कि चम्पा गायब। थोड़ी देरमें रमल्लवाके भी भाग जानेका हाल ज्ञात हुआ। यह समाचार सारे नगर में फैल गया कि राय दुनीचन्द की स्त्री रमललवा मालीके साथ भाग गयी। नगर भरमें जिससे सुनिये यही चर्चा कर रहा है। किसीने कहा ठीक हुआ, "अजी दुनीचन्दने तो अपनी स्त्रीको एक दम छोड़ही दिया।" किसीने कहा "चम्पाको ऐसा न चाहता था, पतिके अपराध करने पर भी स्त्रीको कुलकी मर्य्यादा त्यागना ठीक नहीं।" हज़ारों तरह की बाते होती थीं। जिसके जो जीमें आता था, कहता था। रायसाहब भी मारे लाजके समाजमें मुंह दिखाना न चाहते थे। चुन्नीने भी निकाल दिया। चम्पा भी भाग गयी। सोचा कि जमीनदारी किसी के हाथ में देदेना चाहिये, जो पुत्रके वयःप्राप्त होने तक उसे देख भाल सके और आप मूंड मुड़ा निकल चले।

## आठवां अध्याय।

राय दुनीचन्दने यद्यपि सहस्त्रों प्रकार की बुराइयां युवावस्था को उमगमें आकर कर डाली थीं, नशेमें रात दिन चूरही रहते थे, पर तौभी बुद्धि एकदम हवा खाने चली न गयी थी। सोचा, कि पुत्र अभी बालक है, ऐसे मनुष्य को अधिकार देना चाहिये जो स्वार्थी न हो, सुयोग्य

हो। रंडीबाज़ी करने से इन्हें इस बातका ज्ञान पूरे तौर पर हो गया था कि रंडीबाज़ी में नानाप्रकार के दुःख तो होते हैं पर बहुतसी बातों की अभिज्ञता भी प्राप्त हो जाती है। रायसाहब को अच्छे बुरे की पहचान हो गयी थी। ठीक है, मनुष्य खोकर सीखता है। रायसाहबने विचारा कि महल्ले के रईस बाबू गणपतलालको सब सौंप चल देना चाहिये, पर यह राय भी ठीक न जँची।

गणपतलाल जातिका अग्रवाल था। था तो धनी पर पूरा मक्खीचूस। न बैठने को अच्छी जगह, न सोनेको अच्छा घर, केवल पुराने समय का एक मकान था जो उसके परदादाके चचा ने बनवाया था। उसीमें उसके यहा की स्त्रिया रहती थीं। बाहर के अलंगमें जिसमें एक दालान था, आप बैठा करते थे। मकान मिट्टीका बना था। दालान में एक चौकी और एक चारपाई थी। उसी चारपाई पर गणपत पड़ा रहता था। द्वार पर दो एक नौकर रहते थे वेही सब प्यादेगिरी से लेकर दीवानगिरी तक और पनभरे से लेकर मुसाहब तक का काम करते थे। आपको चाण्डू पीने का अभ्यास था। गणपत की इच्छा सदा यही रहती थी कि किसी मनुष्य की बढ़ती न हो, महल्लेवाले हमारेही कहने पर चलें। सबको दम दिया करता था, काम पड़ने पर दायें बायें झाँकने लगता था। गभीर ऐसा था कि क्या स-

जाल जो नरी बात कोई ताड़ ले। जरा कोई कहने के बाहर हुआ कि बस अब कहां जाइयेगा? सोच लिया, इस को इसका फल चखाना चाहिये। जब अवसर पाया धर दबाया। सच तो यह है कि यह मनुष्यरूप मे एक राचस था। जो कभी दो मनुष्य किसी बातकी लिये न्याय कराने को आपके यहां आते तो आपकी .बन जाती। महीने दो महीने तक दोनो को प्रात: सन्ध्या बुलाते, पर न्याय के नाम "जय श्रीकृष्ण।"

लाचार वे सब भी हार, दांव देकर घर बैठ रहते थे। जो कभी किसीने आपके यहा थाथी धरी, फिर उसका निकलना कैसा? आप ब्राह्मणों से बड़े अप्रसन्न रहते थे, क्यों? इसके कईएक कारण थे; सबसे पहला कारण यह था कि आपके पुत्रगण तो मूर्ख, फिर ब्राह्मणके बच्चे पढ़ें क्यों? ब्राह्मण जन्मसे लेकर मरे तकमें क्यों लेते हैं? ब्राह्मणका मान क्यों होता है? और सबसे बड़ा कारण तो यह था कि इनके नाना ब्राह्मणोंही के कारण ग़ारत हो गये थे। गणपतकी कर्तूतों को स्मरण करके रायसाहबने अपनी सम्पत्ति ऐसे मनुष्यको देनी उचित न समझी; फिर दें तो किसे दें। जो लङ्कापतिको दें तो यहभी ठीक नही क्योंकि यह पुराना गिरहकट था। छेदीमलके मस्तक में विकार था। विचारकर देखा तो गणेशप्रसादही इसके योग्य ठहरा।

उसे बुला लड़कीका हाथ पकड़ा दिया, बहुत नीच ऊंच समझा मुख्तारनामा उनके नाम लिख दिया। ऋणकी सूची उन्हें बतादी। आप तीर्थका बहानाकर घरसे चल-दिये और हरिद्वार में जा मूंड मुड़ा लिया। अपने किये कर्मोंका प्रायश्चित्त करने लगे और रात दिन ईश्वर भजन में बिताने लगे। अब उस किसी बातकी चिन्ता न थी; एक ईश्वरका नाम था। सच है, मुई नारि घर सम्पति नासी। मूंड मुड़ाय भये सन्यासी।

## नवां अध्याय ।

गणेशप्रसादने राय दुनीचन्दकी जमींदारीका अधि-कार पा सब जमीनदारी ६० हजार में ठीका करदी और एक वर्षकी पेशगी लेकर ऋण चुका दिया। जो ऋण बचा उसे दूसरे वर्ष देनेका वादा कर महाजनको राजी कर लिया। सब सामान ठीक कर दिया गया। लक्ष्मीचन्द्र भी चन्द्रमाकी नाईं दिन दिन बढ़ने लगा। लक्ष्मीचन्द्रकी दादी जिसे पुत्र पुत्रवधूके चले जाने पर बड़ा दुःख हुआ था, केवल पौत्रको देख अपना जीवन रक्खे थी। पाचवें वर्ष लक्ष्मीचन्द्रका चूड़ाकरण हुआ और विद्यारम्भ भी उसी वर्ष हो गया। गुरु पढ़ानेको रक्खे गये। लक्ष्मीचन्द्र जो एक होनहार लड़का था, थोड़ेही दिनों में हिन्दी पढ़ गया। सातवें वर्ष जनेऊ हुआ और अंग्रेजी की शिक्षा होने लगी।

दूसरे वर्ष चौथे क्लासमें नाम लिखाया गया। सेकेंड लैंग्वेज संस्कृत दिलाई गयी। शिक्षकगण लक्ष्मीचन्द्रकी नम्रता, बुद्धि, सज्जनशीलता से प्रसन्न रहते थे। यथासमय प्रवेशिका परीक्षा (Entrance Examination) पहुँची। जांच में लक्ष्मीचन्द्रका नम्बर सबसे अधिक आया। प्रवेशिका भी समाप्त हुई। फल भी निकल गया। प्रथमश्रेणी मे लक्ष्मीचन्द्र पास हुआ। १० रूपये मासिक वृत्ति भी मिलने लगी। इन रूपयों को उसे पर्वाह तो न थी पर परीक्षामें (Scholarship) वृत्तिका मिलना गौरव की बात थी। लक्ष्मीचन्द्रका हौसला दूना हो गया, एफ० ए० में पढ़ने को लालसाने गोड पकड़ा। बांकीपुर में मकान किराये पर लिया गया। दो नौकर, रसोइयां, प्यादा और एक टमटम भेजदी गयी। इनकी दादी भी वहीं इसके साथ रहती थीं। पटना कालिज (Patna College) में नाम लिखाया गया। अध्ययन ठीक होने लगा। सब प्रोफेसर इससे प्रसन्न रहते थे। १५ वर्ष की अवस्था में Second year सेकेंड इयर में उन्नति मिली। जबसे पटने में लक्ष्मीचन्द्र पढ़ने गया था, अपने घर नहीं आया था। लेक्चर (Lecture) कम्प्लीट Complete हुआ। फीस भेजी गयी। नियत तिथिको एफ, ए, की परीक्षा समाप्त हुई। लक्ष्मीचन्द्र और इनकी दादी बाद परीक्षा घर चले आये। परीक्षाका फल निकला, फिर लक्ष्मीचन्द्रने First Division प्रथमश्रेणी में पास किया।

लक्ष्मीचन्द्रके विवाह की बात बहुत स्थानों से आने लगी। बड़े बड़े धनवानों ने अपनी अपनी कन्याओंके विवाहका संदेसा भेजा। भला ऐसेको कन्यादान करना कौन न चाहेगा? धन, विद्या, रूप किसी बातकी कमी लक्ष्मीचन्द्र में न थी। गणेशप्रसादने राजा केशवसेन C I. E. राजगृहनिवासी की कन्यासे सगाई पक्की कर ली। पर विवाह न किया। यह कह दो वर्ष विवाह रोक दिया कि जब लक्ष्मीचन्द्रकी अवस्था १८ वर्षकी हो जायेगी तब विवाह करेंगे।

गर्म्मीकी छुट्टीके बाद July जुलाई में फिर कौलेज खुला। लक्ष्मीचन्द्रने भी बी०ए० Join जोयन किया। पढ़ना होने लगा।

## दशवां अध्याय।

पटने में आजकल विद्याधरी की वाहवाही हो रही है। इस वेश्याको बनारस से आये अभी दो ही महीने हुए हैं, पर सारे पटने में एक धूम मच गयी है। सारे मुजरे नाचके सफरदाई तक घबरा गये हैं। दश पांच स्थानो से नित्य गानेके लिये बुलाहट आती थी, जिनमें दो एक स्वीकार कर शेष लौटा दिया जाता था। विद्याधरीके बारे में लिखनेकी हममें सामर्थ्य नहीं, इससे सरस्वती देवीका आवाहन करले तो अच्छा है।

हे देवि, तूने जिस बुद्धिको दे वाल्मीकि मुनिसे रामायणकी रचना कराई, व्यासजीसे महाभारत में रम्भाका वर्णन कराया, कविशिरोमणि कालिदास से रघुवंश और शकुन्तला लिखवाई, जिस बुद्धिके प्रतापसे शेक्सपियर मिल्टनने पुस्तकें लिखडालीं, जिसके प्रभावसे उपन्यास में रेनल्डका नाम अजर हो गया, उसी बुद्धिका एक अंश भी हमें दे, जिसमें विद्याधरीका रङ्ग रूप वर्णन कर सकें।

विद्याधरी अप्सराके तुल्य थी। रङ्ग गोरा, बाल लम्बे काले और किञ्चित् घूंघरवाले थे। उभरे सरोजसे उरोज, जांघें भरी और पिण्डलियां चमकीलीं थीं। अङ्गप्रत्यङ्गसे रस टपकता था। यह मानों हुस्नकी नदी, रूपकी राशि और सुन्दरताका भंडार थी। इसके नयन बड़े और कटीले थे। मानों विधाताने इसे रच अपनी बुद्धिका परिचय दिया था। विद्याधरीका वयस इस समय ३० वर्षका था पर देखनेवाले २५ वर्षसे वेशी नहीं कह सकते थे। इसे सादगी पसन्द थी। रात दिन गहनोंसे लदा रहना न चाहती थी। यह नहीं कि इसके पास गहनोंकी कमी थी। दो तीन लाखके गहने इसके पास थे। दह बारह लाख रुपया बङ्कमे जमा था, पर तौभी सिवाय रङ्गीन साड़ी, कानमें बिजली, गलेमें कंठसरी और हाथमें कङ्कणही पहरा करती थी। ठीक है, ईश्वरने जिसे रूप दिया है उसे शृङ्गारकी

आवश्यकताही क्या है। "नहीं मोहताज जेवरका जिसे खूबी खोदाने दो।" जो किसी काली चुड़ैलका शृङ्गारही कर दिया जाये तो क्या ? यही कहना पड़ेगा, कि "ईंट लिये मुसकात भतीर ये भागिनी भौनमें भूतसी ठाढ़ी।"

गाने नाचने में भी यह अद्वितीया थी। बड़े बड़े गवय्ये भी इसका गाना सुन दांतो उंगलियां काटते थे।

## ग्यारहवां अध्याय ।

रमललवाकी सुध बहुत दिनसे नहीं ली है। पाठक, चलिये देखें आज कल कहां है और क्या करता है।

चम्पाका माल असबाव ले, रमललवा आरासे छपरा भाग गया। अपने घर गयाजी न आ सका। उसे दुनो-चन्द्रका डर था कि वहां जानेपर न जाने क्या न क्या दुःख झेलने पड़ें। पर यहां तो रङ्ग ही दूसरा हो गया था, जिसको उसे कुछ भी सुध न थी।

छपरे में आ रमललवाने अपनेको कायस्थ बताया। मकान भाड़ेपर ले उसमें रहने लगा। वकरीदन नामी मालजादीसे दोस्ती हो गयी। शराब कवाव चलने कटने लगा। गहने धड़ाधड़ बिकने लगे। आतशकको बीमारी ऐसी हुई कि नाक कट कर गिर गई। शरीरमें भी कोढ़के चिन्ह दिखाई देने लगे। पासका कुल निवट गया। रुपया आये तो आये कहांसे ? चोरी करने पर कमर बांधी।

कहावत ठीक है, सौ चोरकी एक सावकी। अन्तमें पकड़ा गया। महीनों हाजतमें रह मजिष्ट्रेट द्वारा तीन महीनेके लिये बड़े घर भेजा गया। वहांसे मुक्त हो भीख मांगने लगा, पर भीख भी भरपेट नहीं मिलती थी। ऐसेको कोई भीख भी देना नहीं चाहता था। लाचार उसने दूसरे नगरमें चल पेट पालना ठान छपरेसे कूच किया। हाथमें ठकनी जिसमें कौड़ी, चने, पैसे पड़े थे, लिये, मांगते खाते राह ली। इसको अपने कियेका फल पूरा मिल गया। अच्छे कुलमें दाग लगानेवाले, कुलवधुओंको भगा ले जानेवालोंकी यही दशा हुआ करती है। रमललवा, ठहर, तेरे शरीर में पिल्लू पड़नेवाले है, तब तेरे लगाये पेड़ोंका फल तुझे खानेको मिलेगा।

## बारहवां अध्याय।

गणेशप्रसादको रायसाहबने अधिकार क्या दिया मानों गणपतलालके कलेजेमें किसीने छुरी मारी। इसी धुनमें रहने लगा कि किसी प्रकार बापका बदला बेटेसे लेना चाहिये। हमारे ऐसे धनवानके रहते दुनीचन्द्रने सब अधिकार एक अदने गणेशप्रसादको दे हमारी बड़ी मानहानि की। लक्ष्मीचन्द्रका विद्यानुराग भी एक प्रकार उसके हृदयमें कांटासा चुभता था। बस, बदला लेना जीमें ठान उसने भी बांकीपुरकी यात्राकी। बांकीपुरके बाकर गंज

महल्लेमें आपका एक मकान भी था, उसीमें जा, गणपतने डेरा जमा दिया। लक्ष्मीचन्द्रके साथ उसका एक मित्र भी रहने लगा था, उसीसे अपने मेलजोल पैदा किया। मित्रका नाम जयचन्द्र था। टुक कहानीकी शृङ्खला छोड़ जयचन्द्रके बारेमें भी कुछ लिख देना ठीक है।

जयचन्द्रकी अवस्था वर्ष सोलह एककी होगी। रङ्ग-गेहुँआ, कद साधारण, न लम्बा न नाटा था। तीसरे कक्षामें पढ़ता था, पर पढ़ना नाममात्रही का था। यहांसे वहां, वहांसे यहां दिनभर घूमा करता था। भडुओंकी वजादारी इसे भाती थी। यह बिना सिद्धान्तका मनुष्य था। आगे पीछेका सोच विचार इसे न था। केवल लक्ष्मीचन्द्रकी बातोंका सेकेंड (अनुमोदन) किया करता था। बराबर बेहूदी बका करता था। गणपतलालने इसीको पहिटा और पूरे तौरपर जड दिया कि लक्ष्मीचन्द्रको वेश्याके यहां फंसाना चाहिये। जयचन्द्र भी वे आगा पीछा सोचे तय्यार हो गया।

जयचन्द्रके फेर में पड लक्ष्मीचन्द्रकी भी चाल चलन बिगड गयी। पढ़ना लिखना काम हो चला। जहां नयन बाणसे घायल हुए फिर पढ़ना कोसों दूर हुआ। लक्ष्मीचन्द्रने भी विद्याधरी की प्रशंसा सुनी थी, वहीं जानेकी इच्छा की। टमटम पर सवार हो पटना शहर पहुंचे। विद्याधरीके यहां थोडी देर बैठ कुछ सलामी दे बांकीपुर

लौट आये। इन दोनोंके चले आनेके बाद गणपत भी वि-द्याधरीके यहां पहुँचा। इसने उसे पूरे तौरपर जड दिया कि लक्ष्मीचन्द्र धनी है और आपही मालिक है।

## तेरहवां अध्याय।

दूसरे दिन लक्ष्मीचन्द्र फिर विद्याधरीके यहां पहुँचा। पहले दिन इसने अपना मकान बांकीपुर में होना बताया था। मुजरा सुना गया, मुजरेका पैगाम लक्ष्मीचन्द्रने किया रुपया भी पूरा देनेको तय्यार हुआ, पर विद्याधरीने स्वी-कार न किया। यह कह टाल दिया कि मेरे शिरमें आज अत्यन्त पीड़ा है। लक्ष्मीचन्द्र भी वापस आया, पर बेचैन था। जी उसपर पूरे तौरसे आ गया था।

इधर विद्याधरीके ऊपर भी इसका पूरा असर पड गया था। लक्ष्मीचन्द्रका चेहरा एक मनुष्यसे ऐसा मिलता था कि देखने हारा यह न कह सकता था कि कौन कौन है। उसी मनुष्यसे विद्याधरीकी प्रथम भेंट हुई थी। यह बात बड़ों की कही हुई है कि स्त्री अपने प्रथम भेंट करने-वालेको कभी नहीं भूलती। अपने प्राण देनेको उपस्थित हो जाती है पर उसपर आंच नहीं आने देती। यह नहीं कि वह दूसरों से मुलाकात न करे, पर उसके प्राणकी रक्षा सदा चाहती है। यही हाल ठीक विद्याधरीका था। उ-सके हृदय में नानाप्रकारके तरङ्ग उठते थे। वह यही सो-

चती थी कि जबसे वेश्यावृत्तिमें प्रवृत्त हुई हूँ तबसे किसीको संभोगवासनासे रुपया मिलने पर वञ्चित नहीं किया है पर न मालूम इससे दूर रहने की इच्छा क्यों होती है। इसे देख हृदय में प्रेम क्यों उमड़ आता है। रुपया भी देनेको तय्यार है पर आत्मा क्यों नहीं चाहता है। दोनों पर दोनों का असर पड़ गया था। लक्ष्मीचन्द्र बराबर कहता था; विद्यावरी स्वीकार न करती थी।

बातचीत करते करते विद्याधरीने लक्ष्मीचन्द्रके पिताका नाम जन्मभूमि सब मालूम कर लिया। माताका हाल पूछने पर कहा, "जब मैं वर्ष दिनका था तो माता मेरी मर गयी," विद्याधरी यह सब बातें सुन काठ हो गयी। बहुत देर तक चुप हो रही,मानो निर्जीव है। काटो तो लहू नहीं। थोड़ी देर बाद लक्ष्मीचन्द्रको कल दस बजे दिनको आने कह, उठकर दूसरे कमरे में चली गयी। वहां जा फूट फूट कर रोने लगी और सोचती रही। पाठक, यह क्या सोचती थी यह आगामी अध्याय में ज्ञात होगा। लक्ष्मीचन्द्र भी बांकीपुर चला आया।

थोड़ी देर बाद गणपत विद्याधरी के यहां पहुँचा, उसने इसे जूतियां लगवा निकलवा दिया। हड़बड़ भागनेसे सीढ़ीपर से गिर पड़ा। पैर टूट गये, जिससे जन्म भरके लिये लङ्गड़ा हो गया।

# चौदहवां अध्याय।

राम राम कर रात कटी। भोर हुआ, दिनके नौ भी बज गये। लक्ष्मीचन्द्रने टमटम कसवाई। बांकीपुर से पटने जाते ४-५ मिनट लगते हैं। नौ बजकर पन्द्रह मिनट पर लक्ष्मीचन्द्रने कूचकिया। ठीक १० बजे विद्याधरीके यहां पहुँचा। आज उसका चेहरा पीला हो रहा था। आंखें डरावनी हो रही थीं। लक्ष्मीचन्द्रको बिठा इधर उधरकी दो चार बातें कर "आप यहां ठहरें और यह कुंजी रक्खें, मैं अभी आती हूँ" यह कह चली गयी। दूसरे कमरे में जा एक बन्द लिफाफा अपने नौकरको दे कहा कि "इसे शीघ्र जा जिलाधीशको दे आ" और एक तमंचा ले अपनी छातीमें लगा दाग दिया। दमभर में प्राण पखेरू उड़ गये। बन्दूक का शब्द होतेही घरके सब नौकर दौड़ आये, कमरे में देखते है तो विद्याधरी मरीपड़ी है। सबने लक्ष्मीचन्द्रको घेर, कहना आरम्भ किया कि इसीने हमारी स्वामिनीको मारा है। आगकी नाईं यह समाचार सारे पटने में फैल गया; पुलिस भी आयी। आतेही उसने लक्ष्मीचन्द्रकी मुश्कें बांध ली। लक्ष्मीचन्द्रकी विचित्र दशा थी, मुँहपर हवाइयां उड़ती थीं। सारे भीड़के विद्याधरीका घर भर गया था। उसी समय (District Magistrate) जिलाधीश मय पुलिस सुपरिन्टेंडेंटके पहुँच गये। लक्ष्मीचन्द्रको बँधा पा उसकी

मुश्कें खुलवा दीं और कहा यह निर्दोष है। और अपने पाससे एक लिफाफा निकाल, मनुष्यसमूहको ओर देख, पढना आरम्भ किया।

ओ:—महाशय, मैं राय दुनीचन्द्र गयानिवासी की स्त्री हूं। मेरा पहिला नाम चम्पा था, पतिके कुचलनसे मेरी यह दशा हुई। मेरे पति एक वेश्यासे ऐसे फँस गये कि मेरी कुछ भी सुधि न लेते थे। उस समय मेरी युवावस्था थी। कामाग्निसे दग्ध होने लगी। एक समय रसललवासे भेंट हो गयी। कुललज्जा को त्याग उसके संग निकल भागी, पर उसने भो माल असबाब ले मुझे राहकी भिखारिनी बना अपनी राह ली। बडे बड़े दु:ख झेल सरस्वती वेश्याके साथ बनारस गयी। ( पाठक, जो स्त्री चम्पाको बनारस ले गयी थी, यही सरस्वती थी )

सरस्वती बनारसकी एक नामी वेश्या थी। दालकी मण्डीमें इसका एक पक्का मकान था, उसीमें ले जाकर मुझे रक्खा। बडी सेवाएं कीं। वड़े बडे गवइये रखकर मेरी गानविद्याकी शिक्षा होने लगी। चम्पासे मेरा नाम विद्याधरी हो गया। थोड़े दिनमे में गाने नाचने में अद्वितीया हो गयी। बनारस में बहुत धन उपार्जन किया। काल पा सरस्वती भी मर गयी। मैं ही उसकी कुल सम्पत्ति की अधिकारिणी हुई। पटनेके मनुष्योंकी तारीफ सुन यहां आयी। यहां भी मेरे रूप और गानेके कारण बड़ा धन मिला।

मेरा पुत्र लक्ष्मीचन्द्र जिसे मैं केवल एक वर्षका छोड़ घरसे भाग आयी थी यहां आने लगा। इसे देख मेरे हृदयमें स्नेह उत्पन्न हो गया। पर जिसे एक वर्षकी अवस्था में देखा था उसे युवावस्थाके सौन्दर्यसे विभूषित होनेपर चीन्ह लेना कब सम्भव था। लक्ष्मीचन्द्रने भी अपना पता ठीक ठीक न बताया था। लक्ष्मीचन्द्रने मुलाकातकी इच्छा प्रकट की। मैंने किसी मनुष्यको धन मिलने पर विषय-वासनासे वंचित नहीं किया था। मनुष्य कैसाही कुरूप वृद्ध क्यों न हो, धन देनेपर मेरे साथ भेंट कर सका। पर लक्ष्मीचन्द्रमें रूप गुण धन सब रहने पर भी इसे स्वीकार क्यो न किया? हो न हो यह ईश्वरने मुझे बचालिया। हाय, मैं ऐसी पापिनी हुई कि पुत्र जिसे नौ महीने पेटमें रक्खा वह भी मिलने की इच्छा करे। काल पुत्रसे इसका ठीक हाल ज्ञात हो गया, मेरे अपत्य प्रेमका कारण खुल गया, चाहा कि इसे छातीसे लगा लूं। पर ऐसा न कर सकी। अब मैं अपना-जीवन रखना नहीं चाहती। लक्ष्मीचन्द्र फिर यहीं बैठा है। मेरा १२ लाख रुपया (Benares Bank) बनारस बंकमें जमा है, और जो सम्पत्ति मेरे पास है, मैं कुल पुत्रको दे जाती हूँ। आप आकर कुल उसे दे दें, और मैं गोली मार अपना जीवन समाप्त करती हूँ। आपकी दासी

चम्पा उपनाम विद्याधरी।

थोडी देर सब चुप रहे, इतने में एक फकीर निकल आया और सबको सम्बोधन कर कहने लगा। मैंही राय दुनीचन्द्र हूँ, मेरेही कारण यह सब लीला हुई है। मैंही इसका मूल हूं। मै अपने पापमय जीवनको रखना नहीं चाहता। यह कह उसने अपनी छातीमें छुरा घुसेड़ लिया और वहीं अपना जीवन समाप्त किया।

राय दुनीचन्द्रके मरतेही एक कोढ़ी भीडसे निकल आया और कहने लगा कि मैंही रमललवा माली हूँ। जैसे मैंने राय साहबके कुलमें कलङ्क लगाया वैसे मेरे शरीर में भी पिल्लू पड़ गये।

## पन्द्रहवां अध्याय।

इस घटनाका विचित्र प्रभाव सब पर पडा। लक्ष्मी-चन्द्रको ऐसी शिक्षा मिल गयी कि कभी न भूला। वेश्याके यहां जानेका साहस टूट गया। जिलाधीशने चम्पा का कुल धन लक्ष्मीचन्द्रको दिलवा दिया। इसने पिता राय दुनीचन्द्रकी दाहक्रिया की, पर माताको केवल गङ्गामें प्रवाह कर दिया। दोनोंके अर्थ ब्राह्मणों को पूरा दान दिया और पिताका श्राद्धकर गयाजी अपने घर चला आया।

लक्ष्मीचन्द्रका पढ़ना समाप्त हो गया। एक वर्षके बाद इसका विवाह केशवचन्द्रकी कन्या तारासे सानन्द हो गया, यह भी लक्ष्मीसी स्त्री पा सुखसे रहने लगा। गणेशप्रसादने

कुल हिसाब उसे समझा दिया। लक्ष्मीचन्द्रने इसकी परि-श्रमके बदले इसे एक लाख रुपया दे अपना मुनीम बना लिया।

वर्षके भीतर लक्ष्मीचन्द्रको पुत्र उत्पन्न हुआ, जिसे देख माता पिता दोनों सुखी होते थे।

इति।

# नईकिताबें ! नईकिताबें !!

# बुढ़े मुँह मुहाँसे

## लोग ! देखें ! ! तमासे ! ! !

[ प्रहसन ]

श्रीराधाचरण गोस्वामी की हास्यमयी
लेखनी से लिखित ।

"घास पात जे खात है तिनहि सतावत काम ।
माल मलीदा खात जे तिनके मालिक राम ॥"



काशी ।

भारतजीवन यन्त्रालय में मुद्रित हुआ ।

सम्बत् १९५१ ।

दूसरी बार १००० ]          [ मूल्य =)

# "बुढ़े मुँह मुहाँसे लोग देखें तमासे।"

(प्रहसन)

## प्रथमाङ्क—प्रथम गर्भाङ्क

स्थान

तालाब के ऊपर नीम के पेड़ की छाँह।

मौला—अरे यार! अबको साल पीर की दर्गाह में कितनी सिन्नियां चढ़ाईं, पर किसी से कुछ नहीं भया। दस मन गेहूँ भी घर में नहीं आये, मर्जी गुसैंयां की।

कलु०—अरे कहीं मेह के बिना भी गेहूँ होय हैं? देखें लाला अब के कहा करें?

मौला—और क्या करेंगे? भेज थोड़ेही छोड़ देंगे।

कलुआ—तो तू कहा करैगो?

मौला—मैं क्या अपनी ऐसी की तैसी करूँगा, अब के मर जाता तो अच्छा था। कहीं लाला ने हल और बैल नीलाम करा लिये, तो फिर भी मरे। जाने खुदा लाला की क्या मर्जी है। बाप दादे की झोंपड़ी भी कहीं न छोड़नी पड़े।

कलु०—लाला तो इतमें आवें हैं, अच्छा तो आज मैं भी तेरी ओर होकर दो चार बातें कहने में कसर न करूंगो।

( लाला नारायणदास का प्रवेश )

मौला—लाला साहब। सलाम।

नारा०—( वृक्ष के नीचे बैठकर ) अरे मौला तू तो बड़ा बदमाश है किस्त क्यों नहीं देता बे? (माला जपते हैं)

मौला—अजी लाला साहब! अबकी फसल का हाल तो आप अच्छी तरह जानते हैं।

नारा०—अरे हमें इससे क्या? तुम्हारी फसल हो, चाहे न हो!

मौला—जी यह तो ठीक है, पर आप तो हमारे मां बाप है।

नारा०—मर कम्बख्त! सरकार तो हमें न छोड़ेगी। बतला किस्त देगा या नहीं?

मौला—लाला साहब! हम आपके सदा के रैयत हैं आप हमारे ऊपर मिहरबानी न करेंगे, तो फिर हम कहां जायँगे? मैं तो इस वक्त बारह आना से ज्यादा कुछ नहीं दे सक्ता।

नारा०—तू कुछ भला आदमी थोड़ाही है, तुझ से दो रुपये बारह आने लेने हैं, उसमें फक्त बारह आने देता है। कल्लू—!

कल्लू—जी।

नारा०—इस बेईमान को पकड़कर जमादार के पास तो ले जा।

कल्लू—जो हुकुम (मौला से) चल बे!

मौला—लालाजी मैं बड़ा गरीब असामी हूँ, आपही की बदौलत खा पीकर इतना बड़ा हुआ, अब कहां जाऊँ?

नारा०—ले जा न। खड़ा क्यों है?

कल्लू—(धक्का देकर) चल बे!

मौला—दुहाई लाला साहब की! दुहाई जमीदार की (कल्लू से) क्यों बे तू कहता था कि मैं तेरी ओर से दो चार बातें कह दूँगा, कुछ कहता क्यों नहीं?

कल्लू—तो तू तनक हट जा, (लाला से) लाला साहब!

नारा०—क्या रे?

कल्लू—हुजूर अबकी बेर मौला को छोड़ दीजिये।

नारा०—क्यों?

कल्लू—याने जा छोरी से अब के निकाह कियो है, वाकू आपने कभी देखो है?

नारा०—नहीं।

कल्लू—लालाजी! वाके रूप को आपसे कहा बड़ाई करूँ, वाकी उमर उन्नीस बरस की होगी। अब तक कोई लड़का बालो भी नाय भयो। और रँग वाको सोने को सो दम दम करै है।

नारा०—( माला जल्दी जपते २ ) एँ एँ क्या कहता है ?

कल्लू०—जी आपसे कुछ झूठ थोड़ेही कहूँ हूँ, आप वाको देखें तो कह दीजिये।

नारा०—( सोचकर ) मुसल्मानियों के मुंह से प्याज की ऐसी दुर्गन्ध आती है कि जी मिचलाने लगता है।

कल्लू—लालाजी। वो ऐसी नहीं है।

नारा०—( साचकर ) यवन। म्लेच्छ। मुसल्मान। क्या पर लोक भी नष्ट करना है ?

कल्लू—लालाजी, मुसल्मान से कहा है ? आपने ही तो कई वेर मोसे कही कि ठाकुरजी महाराज गोपिन के सँग रास करते हैं।

नारा०—दीनबन्धो। "यथानियुक्तोऽस्मि तथा करोमि" और फिर स्त्री ? उनकी जात क्या ? वह तो साक्षात् प्रकृति स्वरूपा हैं। ऐसा तो हमारे शास्त्र में भी कहा है। बड़ी सुन्दरी है ? एँ अच्छा मौलाकू बुला लो।

कल्लू—मौला ? ह्यां आ।

मौला—हुकुम।

नारा०—अच्छा आज बारह आने ले करके तुझे छोड़ दें तो फिर बाकी कब देगा ? सच बतला।

मौला—लालाजी गुसैंया करैं तो डेढ़ महीने के भीतरही दे दूँगा।

नारा०—अच्छा तो बारह आने के पैसे दीवानजी को दे आ।

भोला -( आनन्द से ) जो हुकुम लाला साहब। (स्वगत) बचा। बारह आने के पैसे तो गाँठ में हैं, और दो रुपये अँगोछे में बँधे हैं, जो बहुत मारपीट करते, तो सब दे देता। ( प्रगट ) सलाम लाला साहब।

( प्रस्थान )

नारा०—ओ कल्लू।

कल्लू—जी।

नारा०—इसको तू हाथ कर सकेगा?

कल्लू—जी क्यों? बीस पचीस रुपये खर्च करने पड़ेंगे।

नारा०—बीस पचीस रुपये। क्या कहता है।

कल्लू—जी या से कम नहीं, जादा लगे, तब भी लग सकें क्योंकि आखिर तो वो गाँव की बहू है।

नारा०-अच्छा हम जब दीवानखाने में चलें, तब याद दिला देना, रुपये दिये जायँगे।

कल्लू—जी हुकुम।

नारा०—(नेपथ्य की ओर देखकर) यह कौन है? विद्याधर?

( विद्याधर का प्रवेश )

कौन? विद्याधर! प्रणाम! ये क्यों?

विद्याधर -क्या कहूँ, बडा दुःख हुआ, हमारी मांजो का परलोक हो गया! (रोदन)

नारा०—क्या कहा? ये कब हुआ?

विद्या०—आज चौथा दिन है।

नारा०—क्या हुआ था?

विद्या०—कुछ नहीं बहुत वृद्ध हो गई थीं।

नारा०—"हरेरिच्छा बलीयसी" भाई इसका सोच करना वृथा है।

विद्या०—यह ठीक है, अब मैं इस आपत्ति से जिसमें बच सकूं, वह आपको कर्त्तव्य है। जो कुछ हमारी ब्रह्मत्र भूमि थी, वह तो आपके बाग में दब गई है और—

नारा०—ओः! वो तो जो कुछ हुआ, उसकी अब क्या बात है।

विद्या०—जी हां, वह तो जो कुछ होना था, सो हो चुका "गतस्य शोचना नास्ति" वह तो ऐसे भी नहीं, वैसे भी नहीं, पर आपका बड़ा भरोसा रखते हैं। इससे जैसे बने इस ऋण से आपको रक्षा करनी होगी।

नारा०—महाराज! यह हमारा बड़ा कुसमय है, अभी थोड़े दिनोंमेंही बीस पचीस हजार रुपये हमें सर्कारी खजाने में दाखिल करने पड़ेंगे।

विद्या०—जी आप राजा हैं, लक्ष्मी की कृपा से आपको

किस बात की कमी है ? आप तनक कटाक्ष कर दें तो हमारे से हज़ारों ब्राह्मणों का आप ऋण से उद्धार कर दें।

नारा०—मैं इस समय तुम्हारा कुछ उपकार कर सकूं, ऐसा तो नहीं मालूम पड़ता। तुम कुछ और उपाय करो, खैर जो कुछ बना, तो पीछे देखा जायगा।

विद्या०--लालाजी आप हमारे जमीन्दार हैं, राजा हैं, आपके आगे तो कुछ विशेष नहीं कह सकते। जो आप उचित समझें, करें, ( दीर्घनिश्वास ) तो मैं अब जाता हूँ।

नारा०—दण्डवत।

ओः इन्हीं लोगों ने मुझे खराब कर दिया, केवल दो। दो। दो। और दूसरी बात नहीं—अरे कल्लू !

कल्लू—जी।

नारा०—क्यों वे देखने में तो वह खूब अच्छी है न ?

कल्लू—लाला साहब ! आपको गङ्गा की याद है ?

नारा०—कौन गङ्गा ?

कल्लू—जी, वह मिसरों की लड़की, जाकू आपने—( आ-धोक्ति ) फिर वह यहां से भाग गई।

नारा०—हां, वह लड़की देखने में अच्छी थी (दीर्घनिश्वास लेकर ) सीताराम। सीताराम। प्रभो तुम्हीं सत्य हो। हां फिर उस गङ्गा का क्या हुआ ?

कल्लू—जी, अब तो वह बजारू हो गई। मौला की बीबी वा से भी अच्छी है।

नारा०—क्या कहता है? हां आज रात को ठीकठाक कर सकेगा?

कल्लू—जो आज न भयो, कल्ल पर्सों तक ज़रूर कर दूँगो।

नारा०—देख! कुछ रुपये का लोभ मत करना, जो खरच लगैगा मैं दूँगा।

कल्लू—जो हुकम (स्वगत) लाला जो ऐसे पागल न हों तो हम कैसे बचें।

नारा०—(नेपथ्य की ओर देखकर) अरे यह कौन है?

कल्लू—अजी ये नन्नो, और वाकी मां रामा है, जल लेने जाय है।

नारा०—कौन नन्नो वे?

कल्लू—वही चैना तेली की बेटी।

नारा०—ये चैना तेली की बेटी है? ये तो गूदर में गिदौरा है?

कल्लू—ये आज दो दिन भये सुसराल से आई है।

नारा०—(स्वगत) गई न शिशुता की झलक झलक्यो जोबन अंग। दीपत देह दुहूँन मिलि मनों ताफता रंग॥

संसार तव निस्तारपदवी न दवीयसी।
अन्तरा दुस्तरा नस्युर्यदिरे मदिरेक्षणाः॥

कल्लू—( स्वगत ) अब दीखै और रंग लगो। बूढ़े होने से नीयत बिगड़ जाय है कोई बुरी भली चीज़ आगे हो कर गई कि बस फिर लार टपक पड़ी।

नारा०—अरे कल्लू!

कल्लू—जी हां।

नारा०—अरे इसका कुछ कर सक्ता है?

कल्लू—जी ये कछू सहज बात नहीं है ये बड़े आदमी के घर व्याही है।

( घड़ा लेकर नन्नी और रामा का प्रवेश )

नारा०—अरी बही बहू ये लड़की कौन है?

रामा—ये कहा लालाजी! आपने मेरी नन्नी कू नांय पहचानी।

नारा०—अरे ये तुम्हारी वही नन्नी है, अहा ठीक, ठीक, ईश्वर करै ये जीती रहै। इस्का व्याह कहां हुआ है?

रामा—जी याको व्याह आगरे नत्था तेली के घराने में भयो है।

नारा०—हां हां वह बहुत भला आदमी है। जमाई कैसो है?

रामा—( सगर्व ) जमाई देखने में बहुत अच्छो है। आगरे में मदर्से में लिखे पढ़े है। लाठ साहब ने वाकू कई बेर इनाम दियो, और अब बरसमें दिन वाकू किताब मिलै है।

नारा०—तो जमाई प्रयाग मेंही रहता है ।

रामा—हां, अब के बडो कहा सुनो भई, तब कहीं नन्नो आई। बड़े घर में लड़की देवे से यही तो आफत है।

नारा०—हां, ये तो ठीकही है ( स्वगत ) इस लडकी का नवयौवन उपस्थित है, उसमें भी इसका पति विदेश में रहता है । यदि इतने पर भी मैं इसे बस न कर सका, तो धिक्कार है ( प्रगट ) अरी नन्नो ज़रा इधर तो आ, तुझे अच्छी तरह देखूं तो सही बालकपन में तुझे देखा था, अब तो तू इतनी बड़ी हो गई कि पहचानी भी नहीं जाती ।

रामा—जा बेटी सरम क्यों करे है ? लालाजी कू आगे बढ़ कर राम राम कर तेरे ताऊ लगे हैं ।

नन्नो—( आगे बढ़कर राम राम करके स्वगत ) अरे गज़ब! ये बुड्ढा कुछ कम थोड़ेही है। ये तो मुझे खाये जाता है। अरे ग़ज़ब ! ये क्या यह तो मेरी छातीही की तरफ देख रहा है—मर कम्बख़्त !

नारा०—( धीरे धीरे ) अमी हलाहल मद भरे श्वेत श्याम रतनार। जियत मरत झुकि झुकि परत जिहि चितवत इक बार ॥

रामा—आपने क्या कही ?

नारा०—नहीं और कुछ नहीं, यही कि यह यहां कितने दिन और रहैगी ?

रामा—ये यहां महीने भर रहैगी।

नारा०—( स्वगत ) बस तभी तो काम बनैगा। अर्जुन ने अठारह दिन में ग्यारह अक्षौहिणी सेना को युद्ध में वध कर डाला। मै क्या एक महीने में एक तेली की लडकी को बश नहीं कर सकूंगा ( प्रगट ) राम! राम! राम! सब तुम्हारी इच्छा!

रामा—लालाजी आपने कहा कहो?

नारा०—मैने कहा चैना कहां है?

रामा—वे नोन लेने भरतपुर गये हैं।

नारा०—आवैगा कब?

रामा—चार पांच दिन में आने को कह गये है, लालाजी! तो अब हम जल भर लावें।

नारा०—अच्छा जाओ।

रामा—आ बेटो! आ!

( नन्नो और रामा का प्रस्थान )

नारा०—(स्वगत) चैना के न आते यह काम हो जाय, तो अच्छा ( नेपथ्य की ओर देखकर ) अहा! नन्नो क्या सुन्दरी है! कविजन नवयौवना स्त्री को मरालगामिनी कहते हैं, सो मिथ्या नहीं ( प्रगट ) अरे कल्लू!

कल्लू—जो ( स्वगत ) लाला अबकी फिर मारे पड़े।

नारा०—अबे इधर आ, इस बाबत कुछ कर सक्ता है ?

कल्लू—लाला साहब । यह मैं नहीं कर सकूंगी पर मेरी मौसी कर सके तो मैं नहीं कह सकूं ।

नारा०—तो जा दौड़कर अपनी मौसी से कह आव और देख इसमें जो खर्च होगा सो मैं दूँगा :

कल्लू—जो हुकम. तो मै चली ( जाते जाते ) लाला आज कलपविर्छ हैं । देखे कल्लू कू आज का मिलै ? ( प्रस्थान )

नारा०—( स्वगत ) प्रभो, आपकी इच्छा, नन्नी का क्या चमत्कार रूप है, और थोडी थोडी चञ्चल भी है, देखें क्या हो ?

( ख़िदमतगार का लोटा धोती लेकर प्रवेश )

नारा०—अब चलें सन्ध्या पूजा पाठ का समय हुआ ( उठ कर ) दीनबन्धो । जो आपकी इच्छा । आः इस नन्नी को यदि हाथ में कर सकूं ।

( दोनों का प्रस्थान )

जवनिका पतन ।

## प्रथमाङ्क—द्वितीय गर्भाङ्क ।

( स्थान मौला के घर के आगे )

( मौला और छन्नो का प्रवेश )

मौला—क्या कहा ? पचास रुपैया ?

छन्नो मैं क्या झूठ कहती हूँ।

मौला—(क्रोध से) ऐसा लुच्चा हरामजादा क्या हिन्दुओं में और कोई है ? साला रैयत की जान लेता है, असामी का सब माल मता लूटकर पीछे से यह कहता है ? । देखू तो सर्कार के घर इन्साफ है कि नहीं ? अब के काफिर के मुंह मे हड्डी भर दूँ तब छोड़ूं । ऐसा मकदूर बचा का, मै गरीब हू तो क्या कसब कराऊँगा ? हमारे खानदान से नव्वाब हैदराबाद की नौकरी करते आये हैं, हमारी बहिन भाञ्जी ने कभी कसब नहीं किया, सो क्या मै अपनी औरत से कसब कराऊँ ? साला पाजी कहीं का ! ।

छन्नो—अब क्यों बिना बात को बकते हो ? जब वह कुछ करे तो जो मन में आवे सो कर लेना। ये देखो कलुआ की मौसी सितावो फिर आती है।

मौला—चुडेल का सिर फोड दूँ तो कलेजे में ठण्ढक हो।

छन्नो—मैं नेक हट जाऊँ देखूं वह यहां आकर क्या करे।

( दोनों हट जाते हैं )

[ सितावो का प्रवेश ]

सितावो—( चारोंओर देखकर ) थू थू। मुसल्मान के घर में आकर के तो उलटो होय है। थू थू! मुर्गा के पङ्ख, प्याज के छिलका। छिः छिः! पर कहा करूँ लाला जाने कब ये पाप छोड़ेंगे। इतने बूढ़े हो गये पर अब तक मन में ज्वान पट्ठाही बने हैं। आज तीन बरस से नौकरी करूँ हूँ इतने दिन में कितने भले घर की बहू बेटी, राँड़, सुहागन, मैंने खराब करीं, कछू ठीक नहीं ( हँसकर ) फिर लाला भगत भी बड़े, दिन भर माला हाथ मेंही रक्खें, सोमवार को एकादशी को बर्त करें। आहा! कैसी भक्ती! ( चिन्ता से ) भला जो भई सो भई, यह तो ठीक करूँ कि या लुगाई को कुछ बुरी भली कर सकूंगी कि नहीं। चैना तेली की बेटी से यह सब बात नहीं बनेगी वो गरीब कङ्गाल की छोरी थोड़ेही है, जो दो चार रुपया देखकर नाचने लगे। और लाला ज्वान होते, तब भी कुछ बात नही, ननी गुस्सा होती, तो हंसी में बात टाल देती। अच्छो देखूं यह कहा कहै। (ऊँचे स्वर से पुकारकर) अरी छन्नो, घर में है?

[ नेपथ्य से ]

अरी कौन है?

[ छन्नो का प्रवेश ]

छन्नो—सितावो ! कहा खबर है ?

सितावो—मौला कहा है ?

छन्नो—वो तो खेत में हल चलाने गया है।

सितावो -(स्वगत) आफत कटो वह आदमी है कि राक्षस है ( प्रगट ) तो छन्नो ! अब मोसो सच्च सच्च कह दे।

छन्नो—मैं क्या कह दूँ ?

सितावो—तू कहा कहेगी ? सोने के गहने पहर, मोती चुग, ह्यां बाँदी ही करके रहेगी ?

छन्नो—बहना। अपने अपने नसीब की बात है। तू मुझ से जवान खसम छोड़कर बुड्ढे खसम के पास रहने की कहे है, काल कूं वो मर जायँगे, तो मैं क्या करूँगी?

सितावो - ये सब अपने अपने भाग की बात है। इन बातन से कहीं काम चले है। ये देख पचीस रुपया लाई हूँ जो ये बात करे तो कह—रुपया दूँ। न करे तो तैसी कह, मैं जाती हूँ।

छन्नो—तनक ठहरो, इतनी जल्दी क्यों करती हो ?

सितावो—जल्दी न करूं, तो कहा करूँ, जो करनी है तो फिर देर मत कर।

छन्नो—( विचारकर ) अच्छा ला, रुपया दे !

सितावो—देखियो, पीछे से इन्कार न हो।

छन्नो—इसको कुछ फिकर मत करो। मैं सभा कूं तुम्हारे घर आऊँगी। ला रुपया दे द। तो फिर यह बात किसी को मालूम न हो।

सितावो वाह शाबाश। यह भी कछू बात है। यहँ कोई सुनैगो, तो हमें जितनी लाज होगी, तुम्हें तो उतनी नहीं। हम हिन्दू तू मुसल्मान तुम्हारे जातपाँत तो नहीं तुम्हारे एक खसम मर जाय तो झट दूसरो खसम कर लो।

छन्नो—अच्छा हम तो रॉड होकर के दूसरो निकाह कर लेती हैं, हिन्दू क्या करते हैं? अच्छा जो चाहें सो करो, ला रुपया ला?

सितावो—यह ले।

छन्नो—( रुपये गिनकर ) ये तो एक कम बीस रुपये भये।

सितावो - हां छै रुपया मेरी दस्तूरी।

छन्नो - ना, ना, ये बात न होगी, दो रुपये ले ले।

सितावो—ना, ना, में चार रुपया लूंगी।

छन्नो—अच्छा तो दो रुपये फेर दे।

सितावो - ये ले—और देख संझा कू या बगीचा मे आय जैयो, मै ह्वासे तोकू ले जाऊंगी।

छन्नो—अच्छा, तो तू अब जा?

सितावो—देख ये कोई ऐरे गैरे के रुपया नहीं हैं ये रुपया छलछन्द करके नहीं पचैंगे, तो अब मैं जाऊँ हूँ।

[ प्रस्थान ]

( मौला का प्रवेश )

मौला—( नेपथ्य की ओर देखकर क्रोध से ) हरामजादी का सिर फोड़ूं तो मजा हो, गुसैंया! यह काफर मुसल्मान की इज्जत खराब करैगा। देखियो मै कहे देता हूँ, सो याद रखना, होशयार रहना, साला हाथ न लगाने पावै।

छनो—तुमसे ज्यादा मैं समझती हूँ।

[ प्रस्थान ]

( विद्याधर पण्डित का प्रवेश )

विद्या०—( स्वगत ) बहुत लकड़ी की जरूरत है, तो यह सूखी इमली न कटा डालें? हाय बालकपन में इस वृक्ष के नीचे कितना खेल कूद करते थे, वह याद करतेही चित्त चञ्चल हो जाता है ( बड़ी लम्बी साँस लेकर ) जाने दो इन बातों के सोच विचार से क्या होगा ( पुकारकर ) अरे मौलाबकस!

मौला—महाराज! क्या कहते हो?

विद्या०—अरे देख! यह इमली का पेड़ कटाना है तू काट सकेगा?

मौला—काट क्यों नहीं सकूंगा ?

विद्या०—तो अपनी कुल्हाडो लेकर हमारे संग चल।

मौला—क्यों महाराज! लाला ने तुम्हें मां के दिन के लिये क्या दिया ?

विद्या०—अरे इन बातों से क्या काम ? देना तो एक ओर जो दस बीस बीघे ब्रह्मोदक जमीन थी, वह भी छीन ली और अब विपत्ति के समय में जाकर कहा तो कहने लगे कि हम आजकल बड़ी खटपट में हैं, कुछ नहीं दे सकते, फिर जब बहुत कहा, पांच रुपये देने लगे ( दीर्घनिश्वास ) सब परमेश्वर करता है।

मौला—( सोचकर ) महाराज! ज़रा इधर आना, तुमसे कुछ बात कहूँगा।

विद्या०—क्या बातचीत है ? यहीं कह न ?

मौला—यहां नहीं—इधर।

विद्या०—चल।

( दोनों गये )

( सितावो और छन्नो का फिर प्रवेश )

सितावो—छन्नो! वा बगीचा में नहीं।

छन्नो—तो फिर मुझे कहां ले चलेगी, बता ?

सितावो—देख! ये पीपर के ऊपर महादेव को मठ है ना, ह्वां चलनो पड़ैगो, बस तू चार घडी रात गये या

पेड़ के नीचे ठडी रहियो, फिर मैं आऊंगी, जैसे बताऊं तैसे करियो ?

छत्रो—अच्छा तो तू जा कोई को खबर न हो।

सितावो—ऐसी तू कौनसी बाह्मन बनिया है जो इतनी डरे है।

छत्रो - सो हम जो कुछ हों, मेरा आदमी सुन लेगा, तो हम तुम दोनों की गर्दन काट डालेगा ?

सितावो - (डरकर) ये तो सच है मौला बड़ा राच्छस है। तो मैं अब जाऊँ।

[ प्रस्थान ]

छत्रो –( मन में ) देखूं आज रात में क्या तमाशा हो, अब चलूं खाना पका लूं।

[ प्रस्थान ]

( विद्याधर और मौला का फिर प्रवेश )

विद्या०—राम ! राम ! बुढ़ापे में भी यह रंग ? तिसमें भी मुसल्मानी । राम । राम । सचमुचही कलियुग आ गया । मौला—देख हमारी बात में खूब हुशियार रहियो। इसमें हमारी तेरी दोनों की बन पड़ेगी )

मौला—जो हुकुम, इसकी कुछ फिकार मत करो।

विद्या०—तो अब चल, कुल्हाड़ी कहां है ?

मौला—कुल्हाड़ी खेत में पड़ी होगी, चलो।

( इति प्रथमाङ्क )

## द्वितीयाङ्क—प्रथम गर्भाङ्क ।

स्थान लाला नारायणदास का दीवानखाना ।

### ( लाला नारायणदास बैठे हैं )

नारा०—( स्वगत ) आः । क्या आज दिन नहीं कटैगा? (जंभाई लेकर) दीनबन्धु दीनानाथ! आपकी इच्छा। खिताबो कहतो है कि नन्नी का मिलना मुशकिल है क्या कमवखती है! ऐसा उमदा सोने का कमल निकाल न सका। हा। ससागर पृथ्वी को जीत करके अन्त में अर्जुन को क्या प्रमिला के हाथ से पराभव होना पड़ा? जो हो इस समय मौला की लुगाई को जो निकाला यह भी कुछ थोड़ा आनन्द नहीं है । यह भी देखने में बुरी नहीं है, उम्र थोड़ी और नवयौवन के मद से एकबार गिरी पड़ती है शास्त्र में लिखा है कि यौवन में कुकुरी भी धन्य है ( चारोओर देखकर ) ओः । अब भी दो तीन घड़ी दिन होगा। क्या गजब ।

### ( रामनारायण बाबू का प्रवेश )

कौन रामनारायण हो क्या? आओ भाई! आओ, कब आये ?

राम०—(प्रणाम करके बैठकर) जी कल रात्रि को आया ।

नारा०—तो कहो क्या खबरें हैं, सुनें तो ।

राम०—जी सब अच्छी खबरें हैं, बहुत दिन से घर नहीं आया सो अबकी महीने भर की छुट्टी लेकर आया हूं।

नारा०—अच्छा किया। हमारे मथुरादास से भी मुलाकात हुई थी ?

राम०—जी मथुरादास से तो इलाहाबाद में रोजही मुलाकात होती थी।

नारा०—क्यों तुम तो दारागञ्ज में न रहते हो ?

राम०—जी रहता था, पर अब चौक में मकान ले लिया है।

नारा० अच्छा मथुरादास का लिखना पढ़ना कैसा होता है ?

राम०—जी, चाचाजी, ऐसा क्लेवर लड़का तो और कालेज में दूसरा नहीं।

नारा०—ऐसा क्या लड़का कहा भाई ?

राम०—जी, क्लेवर अर्थात् सुचतुर अकलमन्द।

नारा०—हां ठीक, ठीक, यह तुम्हारी अंग्रेजी का लफ़्ज़ है। भाई। यह सब हमारे सुनने में अच्छा नहीं मालूम पड़ता। ज़हीन या चालाक कहने से हम समझ सकते हैं, अच्छा रामनारायण। तुम बड़े सीधे लड़के हो, मथुरी कोई अधर्म की बात तो नहीं सीखता।

राम०—जी, अधर्म्म क्या ?

नारा०—यही, ब्राह्मणों की निन्दा, गङ्गाजी में स्नान करने से घृणा, यही सब किरिष्टानी मत !

राम०—जी यह सब तो मैं आपसे ठीक ठीक नहीं कह सकता।

नारा०—नहीं मैं जानता हूँ, मथुरी ऐसा काम कभी न करैगा वह मेरा लड़का है न। सीताराम! सीताराम! अच्छा हमने सुना है कि इलाहाबाद में अंग्रेजी पढ़े लिखे लोग सब एकाकार हुये जाते हैं। कायथ, ब्राह्मण, बनियां, खत्री, कलवार, चमार सब एक जगह बैठते उठते हैं और खाना पीना भी करते हैं? भाई! यह सच है?

राम०—जी बहुत झूठ भी नहीं है।

नारा०—क्या मुशकिल है। हिन्दूधर्म्म की मर्य्यादा अब नहीं रहैगी, और रहेगी फिर क्या? कलियुग का प्रताप तो दिन दिन बढ़ताही है (दीर्घनिश्वास लेकर) सीताराम!

( कल्लू का प्रवेश )

कौन?

कल्लू—जी! मैं कल्लू ( एक ओर खडा हो जाता है )

नारा०—( इशारे करता है )

कल्लू—( इशारे करता है )

नारा०—( मन से ) आः! आज क्या सन्ध्या नहीं होगी (प्रगट, अच्छा रामनारायण। सुनते है कि इलाहाबाद

मे कोई २ बडे आदमी हिन्दू मुसल्मान बावर्ची रखते हैं।

राम०—जी हां सुना है कि कोई कोई रखते है।

नारा०—थू। थू! क्या कहा? हिन्दू होकर मुसल्मान की रोटी खाते हैं राम। राम। छिः! छि!

कल्लू—(मन म) मुसल्मान की रोटी खाने से तो जात जाय और वाकी लुगाई रखने से कछू नाय। वाह। वाह! लाला साहब की बडी समझ!

नारा०—मथुरी को अब बहुत दिन प्रयाग नहीं रक्खूंगा।

राम०—जी अभी मथुराप्रसाद को कालिज छोड़ाना किसी तरह मस्लहत नहीं हैं।

नारा०—क्या कहा? और ज्यादा अंग्रेजी पढाकर क्या अपने कुल में कलङ्क लगाना है? और 'मरा बैल भी कहीं घास खाते देखा है' कहकर क्या बाप दादो का श्राद्ध तर्पण भी बन्द कराना है?

(नेपथ्य में शङ्ख, घण्टा, मृदङ्ग, करताल बजते हैं)

नारा०—आओ भाई, ठाकुरदर्शन करें।

राम०—जो हुकुम, चलिये।

(दोनों गये)

कल्लू—(स्वगत) अब लालाजी तो गये (चारोंओर देखकर) थोडी देर आराम तो करूँ (गद्दी के ऊपर बैठ जाता

काली० – कहो तो साले को पकड़ के दो एक घूसे च-
खाऊं।

नव० – दरवान।

दर० – महाराज।

नव० – वो लोग सब आ गये ?

दर० – जी महाराज।

नव० – अच्छा तुम जाओ।

दर० – जो हुकुम महाराज। (जाता है)

नव० – आज भई देखता हूं यह बाबा जी बड़ा उत्पात
करेगा। मैं जानता हूं इसने निश्चय उन लोगों को
भीतर जाते देखा होगा।

काली० – पुः ( Pooh ) तुम तो बड़े कावार्ड ( Coward )
हो जी तुम में क्या मारल् करेज ( Moral Courage )
नहीं है। उस से क्या डर है ? चलो।

नव० – नहीं जी नहीं तुम ये सब समझते नहीं हो।
चलो देखें कदाचित् उसको कुछ देकर उसका मुंह
बन्द कर सकें।

काली० – नान् सेनस् ( Nonsense ) इस से तो साले को
दो चार किक् ( Kick ) देकर एक बार बैकुण्ठको
न भेज दो डाम् ब्रूट ( D-m brute ) उस साले को

इस पृथिवी पर कौन चाहता है? उसका क्या कोई मिशन् ( Mission ) है?

नव० – दुर पागल, ये सब बच्चों की बातें नहीं है। चलो हम दोनों उसके पास जावें।

( दोनों जाते हैं )

इति प्रथमाङ्क।

---

## द्वितीय अङ्क—प्रथम गर्भाङ्क।

### स्थानसभा।

( कई बाबू आते हैं )

चैतन्य – नव और काली आज इतनी देरी क्यों करते हैं?

मोहन – मैं क्या जानू अजी उनकी बात छोड दो वो सब कामों में लीड् (Lead) किया चाहते हैं। और समझते हैं कि हमारे विना कोई कामही नहीं होवेगा।

शंभू० – ठीक कहतेहो भाई पर वे दोनों लिखना पढ़ना अच्छा जानते है।

मोहन – बिट्वीन आवरसेल्वस (Between ourselves) ऐसा क्या जानते हैं?

महेस – हां, हां, किस को कितना आता है मालूम है।

उस दिन जो नव ने चिट्ठी लिखी थी सो तो उन्हीं मैंने दिखाई थी, उस में लिण्डलि मरे (Lindly Murray) की क्या दुर्दशा की थी सो तो जानते हो ?

मोहन—इसपर भी थोड़ा सा प्राइड (Pride) है। देखो, काली उन से भी बढ़ कर है।

चैतन्य—आह, वे फ्रेण्ड ( Friend ) है इन सब बातों से क्या काम है ? वे है इसी से सभा चलती है यह भी जानते हो ?

महेश—ट्रूथ् (Truth ) कहेंगे—इस में फ्रेंड (Friend ) हो चाहे कोई हो।

मोहन—अच्छा, वह बात जाने दो; हम लोग भी तो मेम्बर है, फिर उन दोनों के लिये वेट (Wait) करने का क्या प्रयोजन है ?

शम्भू॰—हां ठीक है। हम लोगों का कोरम् (Corum) तो हो गया है अब सभा का काम आरम्भ करें न ?

महेश॰—हियर, हियर, ( Hear Hear ) मैं ये मोशन (Motion) सेकेण्ड (Second) करता हूं।

मोहन॰—हा, हा, हा, इस में मैं देखता हूं किसी को आबजेक्शन् (Objection) नहीं है—ब्रावो ( Bravo ) हा, हा, हा,।

महेश॰—( घड़ी देख कर ) नौ बजने में पांच मिनिट

बाकी हैं। मालूम होता है नव और काली आज नहीं आवे गें। तो मैं चैतन्य बाबू को चेयरम्यान प्रोपोज़ (Propose) करता हूं।

सब०—हियर, हियर,! (Hear Hear)

चैतन्य०—( खड़े होकर ) जेन्टलमेन् ( Gentlemen ) आप लोगों ने अनुग्रह करके मुझे जिस पद में नियुक्त किया है, उसका काम मैं जहां तक बनेगा प्राणपण से चलाऊंगा,—नाउ टु बिज़नेस् (Now to business)

सब—हियर, हियर,। (Hear Hear) ( ताली बजाते हैं )।

चैतन्य—( चिल्लाकर पुकारता है ) खानसामा—बेयरा—

नेपथ्य से- जी हजूर,।

चैतन्य—दो बोतल ब्राण्डी (Brandy) और तम्बाकू ले आ। (बैठकर) यदि किसी को बियर (Beer) पीना होतो कहो।

मोहन—इस समय कौन साला बियर (Beer) पीता है।

सब—हियर, हियर, (Hear, Hear)

( खानसामा और बेयरा—शराब और तम्बाकू लेके आते है। )

चैतन्य—सब बाबू लोगों को शराब दो ( सब मद्य पीते है। ) और बोतल और गिलास सब यहां रख दो

खान्—अच्छा बाबू। (बोतल इत्यादि रखकर जाता है

चैतन्य—बेयरा, नाचनेवालियों को बुलादेतो और थोड़ी सी बरफ ले आ।—

बेयरा—बहोत अच्छा। ( जाता है )।

मोहन—मैं अपने नये चेयरम्यान ( Chairman ) का हेल्थ् (Health) पीया चाहता हूं।

सब—हियार, हियार, (Hear, Hear) ( शराब पीकर ) हिप् हिप् हुरे, हुरे, (Hip Hip Hurrah)

( नितम्बिनी, पयोधरी, और समाजी आते हैं )।

चैतन्य—अरे आवो, आवो बैठो। क्यों भइ पहचानती हो? अच्छी तो हीन?

नित॰—जैसा आपने रक्खा है वैसी ही हूं।

चैतन्य—मैंने तुम्हें कहां रक्खा, मेरे क्या इतने भाग हैं जो तुम्हें रक्खूं?

सब—ब्रावो हियर, (Bravo ! Hear) (ताली बजाते हैं)।

चैतन्य—अजी पयोधरी जरा खिसक के बैठो न॰।

पयो॰—नहीं, मैं अच्छी हूं।

चैतन्य—( दूसरे से ) मोहन बाबू इस को थोड़ी सी पिलाओ न?

मोहन—आओ ( सब शराब पीते हैं। )

मधू॰—( चौथे से ) ओ साला—सोता है?

महेश॰—( जंभाई लेकर ) नहीं जी नहीं, सोऊंगा क्यों? नव नहीं आया?

सब०—( हँस कर ) व्रावो, व्रावो ! ( Bravo ! Bravo ! )

चैतन०—( पयोधरी का हाथ पकड़ कर ) कुछ गाओ न भइ ।

पयो०—थोड़ी देर बाद गाती तो अच्छा होता।

चैतन्य—नहीं, नहीं, थोड़ी देर बाद क्यों ? शुभ काम में देर करने का क्या प्रयोजन है ?

पयो०—अच्छा फिर गाती हूं।

गीत।

"मन मोहन को मुख देखतही ।
मेरे नैंनन मे छवि छाइ रही ॥
मन हीन भयो तन छीन भयो ।
पिया हेरत आप हिराय रही ॥
जब घूंघट दूर कियो मुखते ।
जब जोत में जोत समाय रही ॥
सोच किये क्या होत सखी ।
जब प्रेमफन्द विच आय रही" ॥

सब—क्या बात् साबाश्, जीती रहो जीती रहो ।

चैतन्य—ओ मोहन बाबू तुम कैसे साकी हो ?

मोहन—साकी क्या ?

चैतन्य—जो शराब पिलाता है उसको फ़ारसी में साकी कहते हैं।

शंभू—( गाकर ) "गर यार न हो साकी"।
तो लावो ( सब मद्य पीते हैं )।
चैतन्य—चुप करो तो, कोई ऊपर आता है।
मोहन—नव और काली होंगे।
( नव और काली आते हैं। )
सब—( खड़े होकर ) हिप्, हिप्, हुर्रे।
काली—( मतवालों की तरह ) हुर्रे, हुर्रे।
नव—बैठो भाइयो सब बैठो ( सब बैठते हैं ) देखो भाई आज हम लोगों को एक्सक्यूज् ( Excuse ) करना होगा हम लोगों को आज एक काम था इस से देर हुई।
शंभू०—(मतवालों के नाईं) द्याटस् ए लाई (That's a lie)
नव—(खफा हो कर) ह्वाट ( What ? ) तुम मुझे लायर (Liar) कहते हो ? तुम जानते नहीं कि मैं अभी तुम्हें शूट् ( Shoot ) करूंगा।
चैतन्य—( नव को पकड़ कर ) हां, जाने दो, जाने दो, ट्राइफ्लिङ् बात के लिये बेकार झगड़ा क्यों करते हो ?
नव—ट्राइफ्लिङ् (Trifling)—उस ने मुझे लायर (Liar) कहा और तुम कहते हो ट्राइफ्लिङ् (Trifling) उसने मुझे हिन्दी में क्यों नहीं कहा ? उस्से कौन सुसरा खफा होता ? परन्तु लायर—यह क्या सहा जाता है ?

से आते ही बीबी जी के कपोल चुम्बन कर लिये इनको तो भागते बन न पड़ी । तिस पर उनने कहा, क्यों साहब लोग बहिन का चुम्बन करते हैं हम यदि करें तो क्या दोष है ? ।

प्रसन्न०—छिः, छिः—

नृत्य०—छिः अंगरेजी पढ़ने से क्या आदमी इतना बेहया हो जाता है ?

हर०—और सुनो न, और क्या कहते हैं ?—

प्रसन्न०—तेरा भैया शराब पीके क्या करता है री ?

हर०—वे तो ज्ञानतरंगिनी सभा में भी नहीं जाते मैं बहिन के बदन में हाथ लगाते हैं, तो तू अपने भैया को लेती क्यों नहीं है ? मैं जाके नैहर में रहूंगी तेरा पति तो तुझे कभी बुलाता भी नहीं है।

प्रसन्न०—हां तू जाके अपने भैया को लेके रह ।

नेपथ्य से—छोड दो हमको ।

नेपथ्य से—तुमारे पांव पडूं बाबू इतना चिल्ला के न बोलो, बाबूसाहब उस कमरे में खाते हैं ।

नेपथ्य से—ड्याम् ( Dam ) बाबूसाहब मैं क्या किसी का तवक्का रखता हूं ।

कमला—वो लो छोटे भाई आते हैं ।

नृत्य०—आओ भई हम छिपके तमाशा देखें ।

हर०—(लम्बी स्वास लेकर) नहीं भई मुझे अब यह सब अच्छा नहीं लगता है। आः सारीरात मुंह से पियाज और शराब की दुर्गन्धि आती है और खुर्राटे तो ऐसे लेते हैं कि मुर्दा भी जाग पड़े। छिः !

कमला—आ, री, आ, (सब छिपके खड़ी होती हैं)

( नवकुमार को लेके दासू आता है )

नव०—(मतवालों की तरह) माइ गुड् फेलो ( My good follow) दासू मैं तुझको रिफारम ( Reform ) किया चाहता हूं, समझा ?

दासू—जी बहोत अच्छा—

नव०—दासू—बियर—नहीं की ब्राण्डी लाओ।

दासू—बहोत अच्छा आप इस बिछौने पर सोइये मैं ब्राण्डी लाता हूं। (स्वगत) आज यदि यह जल्दी न सो जाय तो मैं देखता हूं कि आज महाभारत होगा यही। बाबूसाहब देखेंगे तो क्या कुछ बाकी रहेगी ?।

नव०—( बिछौने पर बैठ कर ) लाओ ब्राण्डी—जल्दी लाओ।

दासू—जी लाता हूं। [जाता है।

नव०—( स्वगत ) डाम बाबा, ओल्ड फूल् ( Dam Baba old fool ) अब वो दिन कोयेगा? मैं तो साफ रहते इस सभा को एबालिश ( Abolish ) नहीं करूंगा।

बुड्ढा जरा आंख तो बन्द करें फिर मुझे कौन ससुरा कुछ कह सकता है? हा, हा, हा, ओन्ट आई इंजाय माइ सेल्फ (Won't I enjoy myself) (चिल्ला कर) लाओ ब्राण्डी—लाओ—

हर०—(आगे बढ़ कर) क्या आपति है। बीबी जी!

प्रसन्न०—(आगे बढ़ कर) क्या है?

हर०—देखती हो बाबू जी उस कमरे में खा रहे हैं।

प्रसन्न०—तो मैं क्या करूं?

हर०—तू ज़रा जाके अपने भाई को चुप करने कह।

प्रसन्न०—(डर कर) नहीं नहीं मुझ से यह नहीं होगा।

हर०—(हंस कर) आः उसमें क्या दोष है? तू बच्चा तो नहीं है कि मर्द का मुंह देखने से डरेगी? जा, न।

नव०—लाओ—ब्राण्डी लाओ—

हर०—अरे। क्या दुःख की बात है। (बढ़कर) यह क्या करते हो? बाबू जी भीतर भोजन कर रहे हैं, जानते हो?

नव०—(चौंक कर) यह क्या पयोधरी,। आओ आओ। इस अभाजन को क्या तुम इतना प्यार करती हो कि इतनी रात गये पर भी निकुंज वन में आई हो—हा, हा, हा, आओ आओ। (उठता है।)

हर०—(प्रसन्न से) सुना क्या बकते हैं कुछ समझती हो?

प्रसन्न०—(हंस कर) ये भई तुम लोगों की आपस की बातें हैं मैं कैसे समझूं।

नव०—(टहलते २) आओ भई, मैं तुमारा डामड् स्लेव (Dam--d slave) हूं। आओ—(गिर पड़ता है)।

हरकामिनी—प्रसन्नमयी इत्यादि—(आगे बढ कर) अरी मा वह क्या हुवा? (रोती है)

नेपथ्य से—क्यों क्यों क्या हुआ?

(सौदामिनी आती है।)

सौदा०—(नवकुमार को देख कर) यह क्या, यह क्या, मेरे आंखो का तारा भूमि में पडा है? यह क्या हुआ? (रोती है।) उठो बेटा उठो हाय! यह क्या हुवा। प्रसन्न, जरा तू उन को तो जल्दी बुला ला। (प्रसन्न जाती है) हाय क्या हुवा!!

(रोती है।)

(प्रसन्न के साथ धर्मदास का प्रवेश।)

धर्म०—यह क्या?

सौदा०—यह देखो मेरा नवकुमार किस तरह पड़ा है। हाय! इसे क्या होगया!

धर्म०—(देख कर गुस्से से) क्या आपत्ति है, राधेकृष्ण हा दुराचार। हा नराधम! हा कुलाङ्गार!

सौदा०—(गुस्से से) यह क्या? इस होने से क्या म-

सुन पागल हो जाता है ? तुम मेरे प्यारे नवकुमार को इतने गुस्से क्यों होते हो ?

धर्म्म०—( गुस्से से ) हां तेरा प्यारा नवकुमार ! उसको जन्मतेही थोडा सा नोन खिला के क्यों नहीं मार डाला—?

नव०—हियर, हियर—हुरे ।

सौदा०—यह क्या यह ऐसा क्यों बकता है क्या कोई भूत चढा है ?

धर्म्म०—तुझे क्या कुछ बुद्धि नहीं है देखती नहीं इसने मदिरा पी है ।

नव०—हियर, हियर ।

धर्म्म०—चुप् वेश्या ! तुझे क्या कुछ भी लज्जा नहीं है ?

नव०—डाम ( *Dam*— ) लज्जा,—ब्राण्डि लाओ ।

धर्म्म०—ले सुना ?

सौदा०—मेरे दूध के बच्चे को यह सब किसने सिखाया?

धर्म्म०—और कौन सिखावेगा ? यह कलकत्ता महा-पाप का नगर है—कलि अवतार की राजधानी है । यहां क्या कोई भला आदमी रहता है ?

सौदा०—सोई तो यह कौन जानता है ?

धर्म्म०—काल प्रातः काल ही मैं तुम लोगों के लेके श्री वृन्दावन जाऊंगा । इस कमबख्त को अब यहां न रक्खूंगा चलो हम अब जावें । इस सूअर को सोने दो ।

# चौपट-चपेट

प्रहसन

( लंपटों की दुर्दशा का मनोहर चित्र )

जिसको

श्री किशोरीलाल गोस्वामी

ने बनाया।

"सन्तो जयन्ति भुवनेषु यथा खलाश्च
तद्वज्जयेयुरिति मे नतु मे मनीषा।
तद्दूषितः कविगिरोऽपि भवन्ति शुद्धा
तस्मात्खले पटु भवन्ति कदापि जिह्वा॥"

( नीति माला )

---

अजमेरः
राजस्थान यन्त्रालय में
मुद्रित हुआ।

---

सन १८९२ ई०

मूल्य ≡)

# निवेदन ।

—— :000 ——

यह क्या कोई नहीं जानता कि हिन्दी भाषा की कैसी दुर्दशा दिनों दिन होती चली जाती है. इसका दोष हिंदुओं को छोड़ के और किसी को नहीं दिया जासकता. जब हमी लोग अपनी मातृ भाषा की ओर दृष्टिपात न करेंगे तो दूसरा कौन इस कंकाल मात्रावशिष्ट कलेवर भाषा का उद्धार करेगा ? यदि इस विषय को विस्तार से लिखें तो एक स्वतन्त्र पोथा बन जाय इससे "प्रकृत मनुसरामि" ।

हिन्दी के अभाग्यवश जब से भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्रजी परलोक सिधारे हैं तबसे साहित्य की बड़ी दुर्दशा होरही है. गद्य तो जो है सो हई है पर पद्य की दशा ऐसी भयानक होरही है कि देखतेही शरीर कांप उठता है बहुत से मूर्खाधिराज कविता का श्राद्ध करने पर उतारू भये हैं. अस्तु और नाटक विद्या को तो कदाचित बाबू साहब अपने संग ही लेगये हैं. उनके पीछे दो एक रूपक कि जिनसे पन्ना भर भी रंगी, छोड़ के और आज तक कोई ऐसे नहीं बने जिससे हिन्दी भाषा की पुष्टि होय. यह अभाग्य नहीं तो क्या है ?

आज हम हिन्दी रसिकों को यह प्रहसन उपहार देते हैं, यह उत्तम है कि नहीं, इस बात का झगड़ा नहीं करते, केवल यही आशा है कि यदि रसिक लोग इसे सादर ग्रहण करेंगे तो हम अपने श्रम को सफल समझेंगे।

साथ ही हम उन महाशयों से निवेदन भी करते हैं जो साहित्य के परिचायक हैं, कि आप लोग कृपा करके ऐसे उद्योग में तत्पर होयं कि जिससे नागरी सर्वाङ्ग सुन्दरी होजाय याने "यद्भाव्यं तद्भविष्यति"।

निवेदक
श्रीकिशोरीलाल गोस्वामी
सम्पादक आर्य्य पुस्तकालय।

आरा १०—५—९१ ई०

———

# पात्र गण ।

( पुरुष )

मदनमोहन – आरा का एक रईस ।

बंकूलाल – उक्त का मित्र और किसी राज दर्बार का निकाला भया दीवान ।

रजनी कान्त – मदन मोहन का मित्र एक डिगरैल वकील ।

बैजूबावला – भेष बनाये, बाबू अभयकुमार, आरा के ज़मीदार ।

गुणकाम – एक कामुक जुलाहा-यवन ।

स्वामीविशुद्धानन्द सरस्वती – एक प्रसिद्ध महात्मा और अभय कुमार के गुरु ।

दर्शक गण इत्यादि ।

( स्त्री )

कमलिनी – बाबू अभय कुमार की पत्नी है ।

गुलाब – उसकी दासी इत्यादि ।

---

स० मो०— ओह ! तुम मूर्ख हो. क्या जानो, शास्त्र में लिखा है "मंत्रौषधिवशः सर्पः" तो फिर क्या ?

वै० वा०—और आधा मुंह से क्यों रहने दिया ? "खलःकेनर्निवार्य्यते" अस्तु, आपने जो कहा सो कोई ऐसा वैसा वर्ण संकर वंश होता होगा असल सर्प नहीं. भई ! उसके काटने की मन्त्र वा औषधि हई नहीं, तो भला उसके आगे कौन ठहर सकता है ? बड़े २ गुनी और ओझा वैद्य भी कभी न कभी उसकी भयानक चपेट में आही जाते हैं. असल बात यह है कि क्या दावानल फूंक मारने से बुझती है ?

म० मो०—तो क्या हमारा अभीष्ट सिद्ध न होगा ?

वै० वा०—वैसाही दिखाई देता है. "असमर्थाहि शिष्यते"

र० का०—महाराज ! पागल की बातों का क्या ठिकाना !

चकू०— पर, भई ! यह तो पागलपने की बातें नहीं करता !!!

म० मो०—जो होय, पर उसके पागल पने में क्या संदेह है ?

वै०वा०——हां ! अपने भरसक दौड़ धूप करने में कसर न रक्खो. फिर देखना कैसा युद्धपर्व मचता है ।

म० मो०— सैकड़ों स्त्रियों को देखा है, पहिले तो सतीत्व की ध्वजा फहराती हैं, पीछे छिप २ के रुपये के लोभ से खो जाती है. हां यदि हमारे जमींदार नाहक यहां रहते तो ऐसा साहस हम लोग न करते. पर उन्हें तो पहिलेही भली देके हवा कर दिया

कुल कामिनी जनों का मनोरथ कैसे सधैगा ?
देखो बच्चा ! घर बैठे जो चाहो सो लम्बी चौड़ी हांकलो, पर बाहर पांव निकालतेही सिर पर शामत सवार होगी ।

म० मो०—( क्रोध से ) क्यों बे पाजी पागल ! मुह सम्हाल के नहीं बोलता ? तू शिर चढ़ के इतना इतराता है ? गधा न जाने कहां का ।

वै० शा०—यह बन्दर घुरकी किसी और को दिखाना, देखना यही पागल तुम लोगों को उससे पूजा करैगा जो चरणों की रक्षा करता है. ( पलायन )

छक्कू०—अरे पागल, भागा भागा साला ।

र० का०—धर मारे को, मार मारे को, भागने न पावे ।

म० मो०—छक्कू ! पकड़ो २ बदमाश को ।

छक्कू०—अभी ससुरे को पकड़ लाते हैं ( दौड़ा )

( नेपथ्य में )

दोहा ।

बैठे रासभ सुरभरो पागल चला पलाय ।
टकराओ सिर सामुहें झखमारो खो खाय ॥

( दोनो सुनके क्रोध नाट्य करते हैं )

( छक्कू का पुनः प्रवेश )

छक्कू०—सरकार ! वह तो न जाने किधर नौ दो ग्यारह हो गया पक्षी की तरह उड़ गया क्या !

म० मो०—जाने दो, फिर देखा जायगा, अबकी आवै तो वध को मजा चखावें ।

र० का०— जरूर २ यह पाजी इसी लायक है ।

म० मो०—बैठो कुछ परामर्श करना है ।

बकूकू०—जो आज्ञा ( बैठ गया )

म० मो०—पागल ने जो सेखी मारी उसे पूर्ण करना चाहिये ।

र० कां०—अवश्य २ ।

म० मो०—क्या एक छोकड़ी नहीं हाथ आवैगी ।

बकूकू०—क्यों नहीं, हुजूर !

म० मो०—जो कुछ खर्च होय, उद्योग करना चाहिये ।

र० कां०—उपाय हो ही रहा है. कलरात को उसके घर जाय जाय सकेंगे. जब से अभय कुमार निरुद्देश्य हुए हैं तब से वह घर में अकेली ही रहती है. केवल एक लौंडी है. जहां उस हरामजादी की मुट्ठी गरम की कि काम बन गया. (मन में) तुम ऐसे गधे न होते तो हम लोगों का घर कैसे भरता ।

बकूकू०—इस में क्या संदेह ! रुपये की जूती कौन सह सकता है? रुपये चाहिये. ( मन में )

म० मो०—उसकी कमी क्या है! यह लो (दोनोंको नोट देताहै)

दोनों०—( देखे ) पचास २ रुपये के हैं, और फिर देखा जायगा ( मन में ) यह तो सब अपना ही ठहरा. खूब बढ़ के हाथ मारो ।

म० मो०—अब तो बज गये स्नान का समय भया ।

बकूकू०—तो हम लोगों को आज्ञाहै न?

म० मो०—अच्छा फिर शीघ्र मिलना ।

दोनों०—जो आज्ञा ।

( एक ओर से बकूकू और रमनी और दूसरी ओर से मदनमोहन जाते हैं )

पटाक्षेप

इति प्रथमाङ्क

## द्वितीय अङ्क।

राज पथ।

( वृक्षावलियों से छिपता हुआ वैजूबावला आता है )

राग जोगिया।

वै० बा० – ( गाता है ) देखा जगत तमाशा सांचो देखा०
बाहिर बने धरम मूरत सब भीतर धोखा खासा॥
मूंड़ मुड़ाय भये सन्यासी कंठी तिलक लगाये।
सौ सौ रांड़ सांड़ के झूले अङ्ग भभूत रमाये॥
तंत्र मंत्र की जन्त्र बतावें झाड़ फूंक मन मानी।
फांसैं गोरखधन्धा में जन रचि पचि कोटि कहानी॥
दया धर्म और दान सत्य व्रत छमा कहीं नहिं पाई।
क्रूरता लंपटता माया छल पाखंड अधिकाई॥
बाहर उजला भये भीतर मल भेद कहो को जाने।
झूंठसांच नहिं लखात दोऊ उरझि सुरझि भरमाने॥
कुलटा बनी सती जहं बिहरैं सौ २ यार रमाये।
सती सहै दुःख असह अनेकन आंखिन नीर गिराये॥
चलै कपट की खान बान यह चारों ओरै पासा।
देखा जगत तमाशा सांचो देखा जगत तमासा॥

( घूम कर ) हा! इस कराल कलिकाल में संसारी जीवों का परित्राण पाना कठिन होगया। जितना उसमें घुसके प्रकाश की वासना करते हैं उतना और अंधेरे में धसे जाते हैं. भारत के चारों कोने घूमें किन्तु धर्म में, विद्या में, ऐक्य में, स्वाधीनता में, वाणिज्य में, शिल्प में, सामाजिक, राजनैतिक, आध्यात्मिक उन्नति में, सभी जगह गड़

यह और गोलमाल मच रहा है। उनके स्थान में केवल हिंसा, चातुरी, छल, अभिमान, पाखंड, मूर्खता, उदरम्भरता, पराधीनता, दास्यकर्म और शठता छा गई है. पहिले समझा था कि भारतवर्ष में अब भी धर्म कर्म का बड़ा आदर है, इसके अवलोकनार्थ प्रधान २ पवित्र तीर्थों में यथेष्ट पर्य्यटन किया पर, हा! कह हिन्दुओं के प्रधानतम तीर्थ काशी में जो २ कर्मकांड देखा उसे स्मरण करतेही रोमांच होता है, अन्तरात्मा कांप उठती है, और हृदय विदीर्ण होने लगता है. एक दिन आत्माराम ब्रह्मचारी के दर्शन को गये देखा कि वह विभूति रमाये रुद्राक्ष लटकाये, धूनी जलाये, आसन लगाये बैठे हैं. देख के भक्ति हुई और समझा कि यह अवश्य धर्म के तत्वको जानते होंगे पर ढोलके भीतर पोल!!! अनेक लोगों से बड़ी प्रशंसा सुनी थी, अंत तो जल्दी दर्शनार्थ गये. हा! वही ब्रह्मचारी वा बहुरी बाबा खून के मामले में पकड़े गये. शोक! महाशोक!! उस समय हमारी गति कैसी भई होगी इसे मनस्वी पाठक अनुभव कर सकते हैं. हा! धर्म ध्वजिकों की यह लीला! हरे! २ शिव शिव!! वृन्दावन में एक ब्रह्मचारी जी लोगों को खूब ही ठग रहे थे!!! सब जगह ऐसेही भयानक दृश्य देखने में आये. हम यह नहीं कहते कि केवल प्रतारकों ही से पृथ्वी पूर्ण है किन्तु अधिकांश लंपटों ही का समावेश विशेष देखा. मथुरा में एक वेदान्ती

वाला की बड़ी प्रशंसा सुन के वहां की भी धूल उड़ाई. एक दिन उन के आश्रम में जाय के देखा कि एक चालीस वर्ष के वृद्ध मृगचर्म पर नगे बैठे हैं और इधर उधर बहुत से स्त्री पुरुष बैठे हैं. धूनी जलती और गांजे की चिलम चलती है. यहां स्त्री का क्या काम ? अस्तु, धीरे २ परमहंस जी से अनेक कथा वार्त्ता हुई फिर धीरे २ "अहं ब्रह्म" का विचार उपस्थित भया. "हम हाथ नहीं, हम पांव नहीं, हम आंख नहीं, हम कान नहीं, हम अंग नहीं, हम कुछ भी नहीं, इत्यादि "अनंतर देह तत्व, स्त्री तत्व, कामिनी रहस्य, रतिकल्प ज्ञानकांड, आदि सातों कांडों की इति श्री हुई. अंत में अन्नमय १ प्राणमय २ मनोमय ३ आनंदमय ४ विज्ञानमय ५ आदि कोष की समालोचना भई. फिर बाबाजी ने मधु कोष देख के वायु कोष आरंभ किया. क्या सर्व नाश ! बूड्ढे के अपान कोष में क्या समूचा अहंतत्व घुस गया है ? भहाभड़ फैर दग रही है क्यों नहीं !!! चुप न रहा गया. कहा कि बाबाजी ज़रा लंगोट कसके अपने अहं को कसलो. नहीं तो बिलकुल निकल भागैगा. बस ! अब आओ सो जाओ कहां ! बाबाजी तो आग बबूला होगये और सोहं छोड़ के "कस्त्वं" बोल उठे फिर पाजी, लुच्चा, हरामजादा, प्रभृति सहस्रनाम का उच्चारण किया. बस गाली की गोली के संग उन के लाल २ नेत्रों और रोम २ से "सोहं" टपकने

साड़ी लगी गोटा किनारी रंग के संवारी मोर
की भारी पहिरें छबीलीनारी !!! (परिभ्रमण)।

बै० बा०—यह साला गुलला भारी बदमाश दीख पड़ता है

गुल०—ले साड़ी दुपट्टा बनारसी, जिसे पहिरें हिन्दू फारसी, (स्वगत) इतनी कोशिश से भी बदजात हाथ नहीं आती. भई हिन्दुओं की औरत बड़ी पाक दामन होती है। अभी कोई मुसलमानी होती तो बात की बात मे हाथ आजाती. खैर मिहनत खुशनसीबी की मा है इससे न चूकना चाहिये. ऐ दिलरुबा! क्या गुलाम गुमनाम पर रहमदराज़ न फरमाओगी? अल्लाह तुम्हें ज़रा भी दर्द मालूम होता! खैर खुदा हाफिज है। या तो तुम्हारी क़दमबोसी हासिल करूंगा वर्ना फांकशी करूंगा. या अल्लाह!

बै० बा०—(स्वगत) इस हत्यारे यवन का मन तो इसके सतीत्व नाश करने का है. हरे कृष्ण! देखना बच्चा! भले घर बायना दिया है. किस बिरते पर तत्ता पानी? इसकी ऐसी तैसी।

गुल०—(अभय कुमार के घर के द्वार पर जाय के) ले साड़ी, दुपट्टा, धोती, अंगिया, चोली, कुरती बनारसी बूटेदार ओढ़नी, क्यों रानी बहू? साड़ी खरीदोगी? (ज़ोर से बार २ पुकारता है) (अभय के घर का द्वार खुलता है. गुलाब बाहर आके खड़ी होती और घबराता परदे की

ओट में खड़ी होती है और साम्हने गठरी रख के गुलफाम खड़ा होता है )।

चं० ल०—ओ गुलाब ! मियां से कपड़े ले के दिखाती सही ! चुपकी क्यों खड़ी है ?

गुल०—( आल्हाद से गठरी आगे सरकाय के ) लेओ, सभी हाजिर ! हैं. हमी दिखाते हैं. एक महल्ले के रहनेवाले से शरम कैसी ? महाजनी टोला का कुछ रिश्ता भी तो होना चाहिये। ( एक२ करके सब कपड़े दिखाता और चं० ल० अड़ से से देखती है )।

चं० ल०—( एक सादी धोती पसन्द करके गुलाब से ) पूंछ न इसका दाम क्या है ?

गुला०—हां जी इसका दाम क्या है ?

गुल०—लेओ, बीबी रानी ! तुम से और दाम !! छिः २ !! जो होगा पीछे लेलिया जायगा ऐसी जल्दी क्या है ?।

चं० ल०—( स्वगत ) ओ हो ! इस सत्यानाशी का मन कैसा भयानक नरक कुण्ड है ? हाय ! न जाने प्रियतम कहां अन्तर्धान होरहे हैं. और मैं यह यमयातना अकेले घर में भोग रही हूं हे परमेश्वर ! प्रभो ! इन निगोड़ों से तुम्हीं हमारे सत् को बचाओ. नाथ ! इस दासी का यहां कोई रक्षक नहीं है. मदन, बकू, रजनी आदि

तो लून सोख ही रहे हैं. उस पर यह मुआ दाल भात में मूसरचन्द कहां से कूद पड़ा ? (रोकर) हा ! मैं प्राण रहते तो इस जघन्य नरक में गोता न मारूंगी. ईश्वर और धर्म अवश्य रक्षा करेंगे और जो मैं सच्ची पतिव्रता, पतिगतप्राणा होऊंगी, जो मेरा सच्चा अनुराग पति के पाद पद्म से होगा तो अवश्य वह समय पर दुष्टों से मेरा उद्धार करेंगे. (दीर्घ निश्वास लेके) हा ! वह न जाने कहां क्या कर रहे हैं हमारी दशा उन्हें विदित नहीं है, नहीं तो वह क्षण भर भी न रुकते. नाथ ! दासी ने क्या ऐसा अपराध किया है जो व्याधा के बीच हरिणी की भांति छोड़ के चले गये ! मैं अवतक केवल तुम्हारे चरण कमल के दर्शन की लालसा ही के भरोसे जी रही हूं. क्या तुम दासी को दर्शन देके कृतार्थ न करोगे ? मैं रामायण के नित्य पढ़ती हूं:—

जाकर जापर सत्य सनेहू ।
सो तिहिं मिलै न कछु संदेहू ॥

तो क्या तुम दर्शन दोगे ? (ठहर के) अहा ! धन्य ! वैजू बावला ! धन्य ! वह विचारा साधू अकारण हमारी रक्षा कर रहा है. क्या ! उसने जो आज परामर्श दिया है तदनुसार ही कर्तव्य करूं ? यह तो मुझ से न होगा. तो फिर छुटकारा कैसे होगा ? (सोच के) तो इसमें क्षति ही क्या

है ? जाल फैलाऊं देखूं उल्लू फंसता है कि नहीं

गुला०—क्यों चुप चाप हो प्यारी ! बोली भी न ।

चं० ल०—गुलाब ! पूछ इनके जी का भाव क्या है, सुन के कहूं ।

गुल० – ( इतस्ततः करके ) वल्लाह ! हो कुछ नहीं. "दर्दे दिल किससे कहूँ कोई भी गमख्वार नहीं. चुपका रहता हूँ भला. जहर कैफ़ खुदा के वास्ते गुला को हमदर्दी में कबूल करने से कोई हर्ज वाकः होगी ? ,

चं० ल०—(स्वगत) मर सत्यानाशी ! तेरी क्या मा बहन बैठ रह गई ? छिः धिक्कार है ऐसे मुसल्मानो पर ! ( प्रकट ) तुम बड़े नापाक ग़ाल हो. जबतक तुम पूर्ण पवित्र न होगे तबतक हम तुम्हारा स्पर्श कैसे करेंगी ? यदि हमारे यहां आने की इच्छा हो तो एक काम करो ।

गुल०—बिल्लाह ! वह क्या काम है ?

गुला०—कर सकोगे ?

गुल०—लाहौलवला कूवत ! इसके पूछने की ज़रूरत क्या है ? बन्दा क्या नहीं कर सकता ? ( नमस्ता-नातर ) ।

गुला०—हमारी बहू रानी कहती हैं कि तुम हिन्दू बनजाओ ।

न०—अस्तग़फ़रुल्लाह ! यह क्योंकर हो सकता है ? अगर मुम्किन हो तो कहो उस मुसल्मान पर लानत है जो ऐसी नाजनी के लिये हिन्दू न बनै।

गुला०—सुनो—आज सांझ डाढ़ी और मूछ मुड़ाय के चुटिया रखाय के प्रात बेर स्नान करो, और कल दिन भर निर्जल निराहार करके सन्ध्या समय यहां आओ. फिर देखना कि कैसी तुम्हारी खातिरी की जाती है।

गुल०—अल्हम्दुलिल्लाह ! यह कितनी बड़ी बात है. यह तो हम चुटकी बजाय के कर डालेंगे. परी से मोहब्बत करने के लिये पहले आग में जलना होता था और यह तो थोड़ीसी बात है, हां कुछ कपड़े !

पं० स०—कुछ नहीं. वही एक सादा जोड़ा रक्खा है. अब जाओ, यह दाम लो ( देती है )।

गुल०—हैं ? यह क्या ! इसकी क्या जुरूरत रही और (लेता है) ( गुलाब से ) क्यों ! खाना पहले कितना लालच दिया पर न मानी अपना नुकसान किया अब क्या करोगी ?

गुला०—( हंस के ) हम क्या करें बाबू ! मियां बीबी राजी तो क्या करै गांव का काजी पाजी।

गुल०—जानी ! एक जोड़ा धोती तुम्हें भी देंगे. जरा दिल-रुबा की एक झलकी न दिखा दोगी ?

ा०—( रिसरि ) दम ! इस वक्त चले जाओ मिया।
(किवाड़ बन्द करके दोनों अंदर चली जाती हैं)

०—यस ! अब टाली कहा जाती है. वह मारा मैदान रहा !! ( बगल बजाय के उछल पड़ता है ) ।

"जहार आई है भर दे याद ये गुलगूं मे पैमाना"
(बार २ गाता हुआ गट्ठर उठाके चला जाता है) ।

वा०—( दृक्षों की ओट से निकल के ) साला मुसल्ला किधर गया ? मारे जूतियों के सिरगंजा कर देते खैर. ( ठहर के ) वाह, प्रिये तुम धन्य हो, तुम्हारे सतीत्व की परीक्षाही के लिये हम निरुद्देश्य हैं. यह न जानों कि हम तुम से दूर हैं. प्रत्युत छाया की भांति तुम्हारी काया के सङ्ग २ हैं. धन्य तुम निःसंदेह सती रत्न हो. अब तुम्हारे परीक्षोत्तीर्ण होने में कसर नहीं है. ईश्वर सानुकूल है तो जल्दी तुम्हें गले लगावेंगे. आज भर और धीरज धरो. नहीं तो दुष्टों को दण्ड कौन देगा? अब शीघ्र तुम्हारा पति विरह मिटैगा और दुष्ट गण अपने किये का फल चक्खेंगे. ( जाता है )

इति द्वितीयाङ्क ।

— —

## तृतीयाङ्क।

### ( चंपकलता का अंतः पुर )

( कर पर कपोल धरे चं० ल० विचार मुद्रा में बैठी है )

चं० ल०—मैंने चारों पापियों को न्योता दिया है, किन्तु भय से कलेजा धड़क रहा है, एक तो मैं अबला दूसरे अकेली उन चारों पिशाचों से कैसे बच पाऊंगी? अहा! इस समय परोपकारी साधु बैजू बावला आता तो बड़ा काम निकलता मैंने उसी के परामर्श से पति के न रहने पर भी ऐसा दुःसाहसिक काम करने का संकल्प किया है. दीन बन्धो! करुणा निधान! तुम अबला सती की तुम्हीं रक्षा करने वाले हो. ( दीर्घ निश्वास ले के ) आह! मेरा मन ऐसा कलुषित हो गया? यह क्यों? मैंने तो कभी स्वप्न में भी कुपथ की परछाईं नहीं देखी. तब एक पागल की ओर मेरा मन क्यों खिंचा जाता है? वह तो सच्चरित्र है कभी आंख उठाय के भी मेरी ओर नहीं देखता, तो फिर मेरा मन ये डाघ क्यों हो रहा है? ( सोच के ) हैं यह क्या? मैं क्या स्वप्न देख रही हूं? तो व्यर्थ का संकल्प विकल्प कैसा? वैसाही मुख वैसाही अङ्ग लक्षण तो है पर स्वर में कुछ विभेद है. यह कैसा व्यापार है? क्या वही तो बहुरूपी नहीं बने हैं? नहीं! वे यहां क्यों आने लगे! यह मेरा सर्वथा भ्रम है। ( आंसू भर के ) इन फूटे करम में क्या स्वामी

सहवास का सुख विधाता ने लिखा है ? वर्ष दिन से प्यारे का पता ठिकाना नही है. अभी मेरी उमर केवल पंद्रह वर्ष ही की है. न पिता माता हैं, न सास ससुर हैं, न भाई या देवर जेठ हैं जो मेरी रक्षा करते. प्रभूत धन की अधीश्वरी होने पर भी मुझे यह दुख !! पति बिना संसार का सब सुख शूल सा चुभता है. हा ! नाथ ! श्री चरणों में दासी ने ऐसा कौन गुरुतर अपराध किया है जो बिना कहे सुने त्याग के चले गये ( आंसू गिर पड़े ) पति परमेश्वर ! जान जाने जो कुछ दोष भया हो तो अज्ञान जान के क्षमा करो. नाथ स्त्रियो के गुरु पति है सो दासी में जो त्रुटि हो उसे शिक्षा दे के पूर्ण करते. ( ठहर के ) अहा ! उन के निरुद्देश्य होने के चार साल पीछे बैजू बावना आया, तभी से—उसे देख के मेरा मन ——छिछि !! कैसी लज्जा और घृणा की बात है? राम ! २ अब ऐसी बात मुख से न निकालूंगी सतीधर्म्म को मानसिक पाप भी असती बनादेता है मन से पाप कल्पना करना भी सतीत्व का नाशक है, हा ! आज मेरी बुद्धि ऐसी मलिन क्यों हो गई ? हाय मै तो स्वामी भिन्न किसी की ओर आंख उठाय के ताकती भी नहीं, तब ऐसा हाल क्यों हो रहा है? किन्तु यदि मैं सच्ची सती होऊंगी तो मेरा मन कभी कुमार्ग में न जायगा ( चिंता करती है ) ।

( बैजू बावला का प्रवेश )

बै० बा०—हे ! आज इस प्रकार शोक सुद्रा में बैठी क्या सोच कर रही हो ?

चं० ल०—( चमक के ) अहा ! तुमारी बड़ी उमर है अभी तुमारी ही बात सोचती थी सोहे तुम आ गये बैठो ( उठके कुशासन देती है ) क्यों भई ! उन दुष्टों के आने पर मैं अकेली क्यों कर क्या २ करूंगी ? तुमने तो कुछ उपाय भी नहीं बताया ।

बै० बा०—इतनी उतावली क्यों होरही हो, दयामय जगदीश्वर सब के सहायक हैं वही तुम्हारी रक्षा करेंगे, सुनो ( कुछ कान में कहके ) अब समझीं ?

च० ल०—( आश्चर्य से ) अहा ठीक २ तो क्या तुम न रहोगे ? ।

बै० बा०—नहीं, हम किसी प्रकार नहीं रहसकते तुम से जो बने सो करना, द्रौपदी के पत रखने वाले श्री कृष्ण तुम्हारी अवश्यमेव रक्षा करेंगे ।

च० ल०—( नैराश्य से ) हा ! मुझे बड़ा डर लगता है, एक तो मैं युवती स्त्री ठहरी, पर पुरुष के सन्मुख कैसे होऊंगी, दूसरे यह लोग भारी पतित हैं ।

बै० बा०—सतीजन को लज्जा क्या ? उन की दृष्टि में सभी पितृ भ्रातृ पुत्र कल्प हैं, रहा दुष्टों का भय, सो उसका कुछ डर न करो, साहस पर निर्भर हो के शशक ने सिंह का विनाश किया था,

देखो विपत्ति में सब तरह से साहस कर के अनेक काम करना पड़ता है, जिस में सतीत्व बचे. यदि इस बार साहस कर के उन दुष्टों को उचित शिक्षा न दोगी तो वो हत्यारे बार २ दुःख दिया करेंगे. यहां तक कि तुम्हारा जीना कठिन हो जायगा ।

चं० ला०—अच्छा मैं साहस करूंगी । यदि तुम भी यहां कहीं छिपे रहो तो उत्साह भंग न होगा दैवात् कोई उत्पात खड़ा हो जाय तो तुम रक्षा करना

वै० ना०—ईश्वर ही एक मात्र दिन का बन्धु है. और कई कारणों से हम नहीं रह सकते अब तुम्हारी इच्छा जो चाहो सो करो, ( गमनोद्यत ) ।

च० ला०—( गर्व पूर्वक ) अच्छा अब जाओ, देखना कि सती जन किस रीति से अपने अमूल्य सतीत्व धन की रक्षा करती और अत्याचारियों को दण्ड देती है, तथा जिस प्रकार आत्मरक्षा में समर्थ है अभी से मैंने अपनी अङ्गिया में एक तीक्ष्ण छुरी रक्खी है ( दिखाय के फिर रख लेती है ) गड़बड़ से यह मेरी विशेष सहायता करैगी. पापी लोग कदापि हमारे पवित्र अंग में हस्तार्पण नहीं कर सकेंगे । ( मुख लाल और आंखें सुर्ख तथा भृकुटी, स्वर तीव्र और प्रस्वेदकण चमकने लगते हैं ) दयामय रक्षक है ।

वै० ना०—( स्वगत ) धन्य प्रिये ! धन्य ! सती धन की महिमा गाने में वेद भी असमर्थ हैं. तुम निःस्व-

न्देह अपने प्राणपति को पाओगी. (प्रकट) अब हमें निश्चय हुआ कि तुम अपना कर्त्तव्य पालन कर सकोगी. भली वीर रमणी ऐसाही करती है ( स्वगत ) धन्य ! प्रिये, धन्य ! परीक्षा की शेष सीमा पर तुम पहुंच गई. प्यारी जया ! तेने मुझे फिर अपने प्रेम जाल में फंसा के संसारी किया. आज से हम तेरे आनन्द के लिये कौन दास हुये ( अश्रु संवरण न करने से पलायन कर जाता है ) ।

ज० ल०—( आश्चर्य से ) हैं ! भागे २ यह क्यों ? हाय दई ! मैं क्या स्वप्न देख रही थी ? यह क्या बात है ? फिर मेरा मन क्यों बिगड़ गया ? अहे ! यह पागल कौन है ? निश्चय हो न हो यही हैं वे अवश्य वोही हैं. वैसी आकृति प्रकृति तो देखती ही थी । आज वैसा कमनीय बात स्वर भी सुना. तो उनके रहते २ मैं हत चेतन होगई थी ? उसी समय क्यों न चरण पकड़ के अपराध क्षमा कराया ? हाय ! मैं बड़ी अभागिन हूं कि आगे की परोसी थाली में लात मारी. आज क्या विधाता वह सुदिन देंगे कि मैं उनके चरण की सेवा करूंगी ? मेरा जन्म व्यर्थ गया, बाल्यावस्था में पिता माता ने, ससुरार आने पर सास ससुर ने तो मुझे त्याग किया ही था, अब पति परमात्मा भी मुझे अनाथिनी बना के न जाने क्यों वे कहे सुने किधर रम गये. ( ठहर के ) ठीक २ पागल और कोई नहीं है, वही हैं. नहीं

तो मेरा मन कभी विचलित न होता. यह प्रकृत पागल नहीं, प्रत्युत मुझ पागलिनी के पागल है. ( आनन्दाश्रुपात ) यदि ऐसाही है तो अब अधिक जली को क्यों जला रहे हैं ?—— आह ! इतने दिनों पीछे निगोड़ी सुध अब आई. ( जाती है और एक खंड पत्र लेके फिर आती है ) "यदि पोपिनी है तो निश्चय त्याग करेंगे" ठीक है मुझे निर्देश करके ही प्यारे ने ऐसे वज्र बाण मारे हैं. किसी हत्यारे——हा २ उन्हीं मदन आदि हत्यारों ने मेरी ओर से उन्हे कुछ खटका दिला दिया होगा. हाय 'किमकार्य्यंकदर्य्याणां" उसी से हमारी चाल चलन पर सन्देह करके नाथ घर द्वार छोड़ के चले गये होंगे. हा! इतने दिन पीछे आज इस पत्र का मर्म समझी स्वामिन इस में तुम्हारा कुछ दोष नहीं है. लोगों के कहने सुनने से जगत्पूज्य श्री रामचन्द्र जी ने भी सीता सती को कलंकिनी का कारिख लगाय के छोड़ दिया था. "दिनन के फेर से सुमेर होत माटी को". ( रोती है )

( दासी का प्रवेश )

गुलाब——बहूरानी ! यह क्या ! तुम रात दिन रोते गलपच काटा सी बनगईं न खाना न पीना इस से कैदिन बचोगी ?

च० ल० – गुलाब इस ताप दग्ध हृदय में अमृत छिड़कने वाली एक तू ही है तेरे सग रहने से मुझे मा,

बाप, सास का सुख मिलता है, तेरे ढाढ़स दे
से जी ठंडा होता है, पर फिर चिंता आ
घेर लेती है।

गुलाब—घबराओ मत भगवान सब रक्षा करेंगे।

चं० ल०—हारी उन्हीं का तो भरोसा ही है, और तैने क
कुछ कम मेरी रक्षा की है?

गुलाब—मैंने क्या किया है? मैं तो अपना निमक अ
करती हूं, हां देखो न! पापी सत्यानाशी मुझे
कितनी पट्टी और लालच दे रहे हैं, उन
मुह में सारे जमाने का खे भरूं. उठो
रोओ डर क्या है? अभी गुलाब मरी नहीं है
इस के जीते तुम्हें कौन कलंकी लगा सकता है
चलो दो पहर भया, नहा धो के रसोई करो
आज दो दिन निराहार हो गये. बुरा हो
दुखदाईयों का!

चं० ल०- गुलाब! दासी होने पर भी तैने मेरी मा की गद्दी
पाई नीच कुल मे बाल विधवा स्त्री ऐसी सत
होना कम देखा जाता है उस अभाव को तूं
मिटा दिया अस्तु (दीर्घ निश्वास ले के) गुलाब
बैठ एक बात पूछूं।

गुलाब—(बैठ के) कहो क्या पूछोगी? ऐं! तुम इतनी
लंबी सास क्यों लेरही हो, यह देखो फि
रोने लगी।

चं० ल०—(गुलाब का हाथ थाम के) ओह! पागल के
जब-से देखा है—मेरा मन—ओह! —हे हा
——हे राम क्या बात है?।

गुलाब—( चं० ल० का आसू पोछ के ) चुप हो ! रानी धीर न धरो, मैं सब समझ गई. भय से इतने दिनो तक तुम ने कुछ नही कहा था, उन्होने भी मुझे डांट के मना कर दिया था. पर जब तुमने अपने चोर को चीन्ह लिया तो मैं क्यों छिपाऊ? बहू! जिन्हें गोदी खिलाय के इतना बड़ा किया वही—अच्छा अभय कुमार पागल बना है.

चं० ल:—( आल्हाद से गुलाब के गले में लपट के ) मा!— तो बस अब सदेह न रहा. मुझे पहिले ही निश्चय था कि मेरा मन कुपथ में कभी न आयगा. अच्छा आज सब घर झार बुहार के साफ करो. सध्या को पापियों का न्योता न है ( हास्य )।

गुलाब—भेंट पूजा का पुजापा भी संजोया धरा है। टोकड़ा की कसर है, दश जूती———(हास्य)।

च० ल०—अच्छा! हम भी चलके घर का धंधा देखें।

गुलाब—हां जी! अब सोच फिकिर छोड दो।

( दोनो दो ओर से गई )

पटाक्षेप

इति तृतीयाङ्क।

— —

चतुर्थांक।

( चंपकलता का घर )

( गुलाब आती है )

गुलाब—( स्वागत ) बस! अब सब काम निपट गया. एक टोकरी गोबर मट्टी भी ले आई हूं. अलकतरा की नाद और घोटा गुडकी अधरी भी आड़ में

रक्खी है. अब मही का तेल अलकतरा में डाल के गोंद का ढकना ढक दूं ( जाती है और फिर आके बैठती है ) बस ! २ अब ठीक ठाक मामला है. दोगलों की अकिल तो देखो ? गिरस्त की बहू बेटियों पर ऐसी बुरी नजर ! सो भी कोई कुलटा कुचाली नहीं है, खासी निर्मल गङ्गा जल है. उसके बिगाड़ने को इतना बखेड़ा ? गल जायगे, सत्या नाशी गल जायगे ( नेपथ्य में द्वार का खट् २ शब्द ) ( झुंझलाय के स्वगत ) यह पाजी गुलफू बेटा आया जांय किवाड़ खोल के उसका सराध करें. ( जाती है और गुलफाम को लेके फिर आती है ) ।

गु० फा०—वल्लाह ! बहू रानी तो नजर ही नहीं आतीं।

गुलाब —वे रसोई बनाती होंगी, तुम यहीं आंगन में बैठो।

गु० फा०—( भूमि मे बैठ के ) गुलाब ! आज हमारी कैसी खुशी का वायस है ! लिल्लाह ! ज़रा जानी को इधर तो बुला लाओ।

गुलाब—( स्वगत ) मियां का जरा कोई मुंह तो देखे मूछ डाढ़ी मूंड़ घुटाये चुटिया रखाये हिन्दू का बच्चा बन रहा है सो जूती मिगोड़े के शिर पर ! ( प्रकट ) सोई तो ! मोरी की ईंट चौबारे लगी ! !

गु० फा०—गुलाब ! क्या कहूँ, जबसे दिलरुबा की तीखी नजर दिल में घुस गई है, तब से दुनियां का सब ऐशो आराम हराम है. दिन गिरिये वो रात

जारी में फंसती है बक़ौले– "न मरते हैं न जीते हैं यही हालत हमारी है" रोगही कपड़े बेचने के मिस से इधर की फेरी किया करते थे मगर खुदा के फज़्ल से कल दस्तयाबी नसीब हुई खुदारा अब तो दिल बेताब हो रहा है. तुम्हारे कहने बमूजिब देखो मैंने सब काम कैसी खूबसूरती से अदा किया, लिहाजा, जाना की फरमाबर्दारी मे फर्क न पड़े, यही मेरी दिली आरजू हैं. लिल्लाह ! आज वे खाने दाने के रूह मुर्ग बिस्मिल की तरह छटपटा रही है. इनशा अल्लाह ताला ! वस नाजनी की सूरत देखते ही रूह तर होजायगी. या अल्लाह अब इस तरह दिल क्यों धड़क रहा है ? "बिना देखे सितमगर के बुरी हालत हमारी है" (अंगड़ाई लेता है) ।

ाय – मियां ! घबराओ न, खूब आसूदः होगे, जो ता क़यामत याद रहेगा. ( स्वगत ) ओह ! मांस पिंड विशेष गर्भस्राव की बातें तो देखो ? मेढुकी को भी जुकाम हुआ. मन में आता है कि अपनी जूते के तले से सब मकड़ी झाड़ दूं मेढुकी चली नाम जगाने !

( नेपथ्य में द्वार खटखटाता है )

का० —( सभय ) ऐं ! यह क्या गुनाह ! कौन किवाड़ खटखटाता है ?

ा० —क्या जाने, भई ! जहां तुम तहां हम. देख आवे ।

( जाती है, और क्षण भर में फिर आती है )

का० – क्या माजरा है ?

गुला०—अरे बुरा भया, लुको २ नहीं तो प्रान जांयगे।

गु०फा०—(सभय) क्या है क्या आ-आ-आ- (घिग्घी बन्ध गई)।

गुला०—रजनी कान्त आते हैं।

गु०फा०—(थरथराय के) ऐ! रजनी कांत! कयामत आई हाऊ है, साला कच्चाही खा जायगा, वह भी यहां आया? लाहौलबलाकूवत! ऐ गुलाब! कहां लुकै! खुदा के वास्ते जान बचाओ। (पैर पर गिर पड़ा)।

गुला०—घबराओ मत! इस बुखारी में (देखाये) लुको।

गु०फा०—हाय! भेंड़ बकरी की कोठरी वा पिंजड़े में सैर (आतुरता से) अच्छा यही सही।

(वह भखड़रिया में घुसता है और गुलाब बाहर की साकल बन्द कर देती है और फिर जाय के रजनी कान्त को ले आती है)।

रजनी०—क्यों गुलाब! हमारा चाद कहां छिपा है।

गुला०—(हंसके) घोर रजनी के क्रोड़ में।

रजनी०—चल वाह तू भी ठिठोली करती है?

गुला०— हमारी तो बोलीही ऐसी है (बैठने को चटाई देती है)।

रजनी०—(बैठके) सच बता, रानी बहू कहां हैं?

गुला०—रसोई घर में।

रजनी०—क्यों गुलाब! पहिले कितना लालच दिया, खुशामद किया तब तू न पिघली देख हमने ऊपर ही ऊपर हाथ मारा, अब तेरी भी गोटी मारी गई।

गुला०-( हाथ मट्ठी करके ) ऐसी गोइंद गुलाब थूकती भी नहीं पर हां मिया बीबी राजी तो क्या करैगा पाजी काजी ?

रजनी० - जो होय ! पर आज रजनी में चंपा खिलैगी ।

गुला० —( हंस के ) पर उसका रस भ्रमर ले सकता है ?

रजनी०—पर, सबुर की डार में मेवा फलती है ।

गुला०—पर सेवा से मेवा मिलती है, और जरद बाग का मुंह काला और हाथ पांव नीला पीला !

( नेपथ्य में कपाटाघात )

रजनी०-( चमक के ) यह क्या ? कौन दरवाजा भड़काता है ?

गुला०-दीवानजी के आने की बात तो थी ।

रजनी०—( सभय ) क्या कहा ? छक्कू लाला भी यहां मरैगा ? राम ! २ हाय ! तुम काफर से हमें बचाओ ओ गुलाब हम कहां लुकें ? हाय ! चंपा के यह चरित्र ! कहा भी है, स्त्री चरित्र विशेषत: युवती चरित्र देवता भी नहीं जान सकते ।

गुला०—हम क्या जानै कि वह भी आज ही मुह काला करने आवैगा ? तुम लुक रहो वह अभी रफा दफा हो जायगा ।

रजनी०—कहां लुकें, गुलाब ! जल्दी बताओ ।

( नेपथ्य में भड़ाभड़ कपाटाघात )

गुलाब--तुम इसी कोने में बैठो हम तुम्हें सड़ी का दीहा बनाय के उस पर दिया बाल देगी ।

रजनी०—( पश्चात्ताप से ) अच्छा भई जो चाहे सो करलो ( रजनीकांत कोले मे बैठता और गुलाब पीछल मट्टी से उसे ढक के गोंद की पाई शिर पर औघाय के उस पर एक दीपक बाल देती है और हसे है ) ।

चं० ल०—( परदे की ओट से ) ओ गुलाब ! दीमान जी की अच्छी पधरावनी करना मैं तब से ऊपर जाती हूं ।

गुला०—अच्छा ! ( गुलाब जाती है और दीमान जी को लाकर पीढ़े पर बैठाती है ) ।

लकू०—गुलाब ! रानी अच्छा कहा महमहा रही है ? ।

गुला०—उपवन में, क्यो तुम्हारी लार टपक पड़ी ? (स्वगत) इत्यारी का वामन होके चांद पकड़ना चाहता है पर ये नहीं सोचता कि इसमें कितनी पैजार पड़नी होगी. (प्रगट) ठहरो वह सिंगार करती है ।

लकू०—गुलाब ! आज बिना मेघ के अमृत वर्षा ।

गुला०—चातक का सैाभाग्य ।

लकू०—हहहह !!! ( हसके ) क्यों न हो, चंपा की सह-चरी गुलाब में क्या कम मजा है ? बूढी होने से क्या भया मन तो बूढा होता नहीं, और यो भी कि पुराना चावल खूब खिलता है. तुम्हारी बातों से रस टपक रहा है. भई जो तुम पहले रानी होके हमारा भुगतान कराती तो घर भर देते. देखो आज तुम्हारी रानी के लिये एक सेट जड़ाऊ गहने लाये हैं (आगे डब्बा रख देता है

गुला०—अभी रहने दो, खा पी लो, तब उनहीं को देना (स्वगत) रह बच्चे इसका मजा हाथों हाथ मिलेगा।

कक्कू०—भई! अब नहीं रहा जाता "शिताब आ कि नहीं ताब जुदाई का" जरा लुगादो, भई, इहसान होगा।

( नेपथ्य में द्वार खटखट )

कक्कू०—(घबराय के) गुलाब! आज तो नये २ रङ्ग देखने में आते हैं (स्वगत) हाय रे सतीत्व!

गुलाब—हम क्या जानै, रग ढंग?

( अवगुंठनवती चपलता परदे के पास खड़ी होती है )

चं० ल०—कक्कूलाल! आरा के प्रधान आते हैं।

कक्कू०—क्या सर्वनाश! मदना साला तो नहीं! बुरा भया. (सभय) तो हमारी जान कैसे बचेगी?

गुलाब—क्यों डर क्या है! दोनों मिलके मजा उड़ाना।

कक्कू०—हाय! तुम ऐसी मीठी छुरी निकली? इस समय ठट्ठा रहने दो, एक म्यान में दो छुरी नहीं रहतीं तिसमें भी वह भारी बदमाश है. तुम्हारे पांव पड़ू चल्या! कहीं लुका दो।

( नेपथ्य में द्वार भड़भड़ )

गुला०—डर क्या २ आओ इस कोठरी में।

चं० ल०—गुलाब! देखना! ( गई )।

( कक्कू को लेके गुलाब नेपथ्य में जाती है )

( नेपथ्य में से )

गुला०—इस में बैठो।

कक्कू०—(बैठ के झट खड़ा होजाता है) इसतेरी ऐसी तैसी यह तो चोटा गुड़ की नांदहै सब कपड़े बिगड़गये।

गुला० —अंधेरे में न सूझा होगा, खैर दूसरी बालटी में बैठो।
( छक्कू किरामिन के तेल भरे अलकतरा की न में गोता खाता है और गुलाब ऊपर से गोद करखा मिलाय के उसके सिरसे नहवा देती है औ वह मारे दुर्गंधि के भाग के रङ्गभूमि में आता और पीछे २ गुलाब एक ओर से और चम्पकल दूसरी ओर से अवगुंठन किये हंसती आती हैं)

छक्कू० —कुटनी रांड़ हरामजादी ऐसा ठट्ठा कोई करता है

गुला० —खबरदार ! ज़बान सम्हाल के बोलना नहीं तो मारे झाडुओं के सिर गञ्जा करदेती हूं, पाज कुत्ते यह तेरी नानी की मौरूसी नही पिल्ला का बच्चा ।

चं० ल० - गुलाब ! अच्छा ये न मानेंगे, तू जा मदन मोह को लेआ ( नेपथ्य में द्वार खटखट ) ।

छक्कू० - (गुलाब के पैरों पर गिरके) अब क्षमा करो गुलाब हमने बहुत झख मारा जो तुम्हें कच्ची पक्की कह अब जो चाहो सो करो, जहां कहो वहां लुकैं ।

चं० ल० - गुलाब ! एक काम कर ! दिमान जी के गले एक रस्सी डाल के गाय के खूंटे में बांध दे, तो जानैंगे कि कोई भेड़ा बन्धा है ।

गुलाब _ ठीक सोचा, इनकी सूरत भी वैसी ही बनगई आओ बाबू साहब तुमारे गले में रस्सी बाधें ।

छक्कू० - जो चाहो सो करो, अब तो पड़े राम कुकु के पाले ! ( गुलाब उसे खूंटा से बांध देती है और छक्कू भेड़ा की तरह औंधा पड़ जाता है)

गुला० – अब ठीक भया मदन मोहन को बुला लाऊं (गई) ।

चं० ल० – "जैसी जाकी चाल है सो तैसा फल लेय" (गई) ।

कुकू० – ( स्वगत ) हाय ! यहां आने ही में इतनी विद्दत भई उससे सम्भोग करने से न जाने क्या २ सहना पड़ता हाय ! यह भी भाग्य में बदा था ? हरे ! हरे ! शेष में भेड़ा बकरा बने ! छि ! २ ।

( मदन मोहन को लेके गुलाब आती है )

म० मो० – आज हमारा सुप्रभात और भाग्य प्रसन्न तथा अनुकूल है. जो सहस्त्र मुख से भी नही कह सकते !

गुला० – यह हमारी रानी के भाग्य की खूबी है कि सोने की चिड़िया हाथ आई इस पलङ्ग पर बैठिये ।

म० मो० – (निवार की पलङ्ग में बैठके) तुम्हारी रानी तो सदा सौभाग्यवती है, यह हमारे भाग्य की महिमा है रत्न किसी को नहीं खोजता उसी को सब ढूंढते फिरते है ।

(अवगुंठना वृता चं० ल० आय के परदे के पास खड़ी होती है ) ।

गुला० – पर वह बन्दर के हाथ आईने की तरह सब के पास शोभा नहीं पाता जौहरी ही उसका जौहर जानता है ।

म० मो० – अह ! प्रौढ़ा होने पर तुम इतनी रसिक हो तो तुम्हारी रानी न जाने कैसी सुढह होगी ।

चं० ल० – तुम्हारे लिये कुछ जल पान के लिये मगवाया जाय ? ।

म० मो० – नहीं २ उसकी क्या आवश्यकता है ? तुम्हारे वचनामृत ही से हम तृप्त होगये ।

चं० ल० – तो भी कुछ थोड़ासा. ( झट जाती है और खाद्य द्रव्य गुलाब को देती है गुलाब मदन मोहन को खिलाती है और वह कुछ खा पी के पुनः खाट पर बैठजाता है और गुलाब फिर पान देती है)

म० मो० – ( पान खाय के ) आओ राजा पास बैठो, दूर मुंह छिपाये क्यों खड़ी हो ?

चं० ल० – ऐं तुम हमारे फुफेरे भाई होते हो, ऐसे पत्थर पड़ेगे ? बहिन के मङ्ग यह बात ' ।

म० मो० – हा ! बहम की बात जाने दो, बाहम बैठ के मजा उड़ाओ कैसा भाई और कैसी बहिन ! ।

चं० ल० – ( धीरे से ) तो एक काम करोगे ?

म० मो० – तुम्हारे लिये जान साहबा जान हाजिर है. एक नहीं दो करेंगे, जो कहो सो करें ।

चं० ल० – (स्वगत) तुम मरो तो मैं बचू (प्रकट) देखो मैं अवला ठहरी निर्बुद्धि वश एक दिन एक प्रतिज्ञा कर बैठी हूं उसे पूरी करो तो – – (रुक गई) ।

म० मो० – हंसके कहो भी क्या चांद का टुकड़ा लोगी ?

चं० ल० – जो मुझे घोड़े पर चढ़ावे – – – ।

म० मो० – ( हंसके ) बस इतनी ही बात । हम एक नहीं सौ घोड़े पर तुम्हें चढ़ावेंगे. अभी लो ( उठना चाहता है ) ।

चं० ल० – बैठो ! २ वैसे घोड़े पर अपनी अम्मा को चढ़ाना पर तुम घोड़ा बनो और मैं चढ़ू यही मेरा प्रण है ।

म० मो०। छिः ! तुम निरी छोकड़ी हो. खैर प्रीति का घोड़ा बड़े भाग्यो से बनना पड़ता है, तुम्हें न चढ़ावेंगे तो किसे चढ़ावेंगे ।

ल० – ( स्वगत ) चढाओ अपनी नानी, दादी को ( प्रकट गुलाब से ) क्यों चाबुक क्यों नहीं लाती?

गुला० – अभी लाई, ( लाती है और घोड़े का साज ले आती है तथा मदन मोहन को ज़ीन लगाम काठ कस के घोड़ा बनाती है और पलंग के नीचे से अचानक बैजू बावला निकल आता है और गुलाब के हाथ से चाबुक छीन के झट घोड़े पर चढ़ बैठता है और दोनों आश्चर्यित हो के अट्ट हास्य करती हैं, )

बै० बा० – ( चाबुक प्रहार कर के ) चल साले खच्चर ! क़दम चल !

म० मो० – हाय, बापरे ! मरे २ ऊं हूं ऊ ( रोता है और उठना चाहता है और चं० ल० तथा गुलाब हंसती हैं )

बै० बा० – चलवे खोपड़ी के सरपट चल ( घन २ प्रहार )

म० मो० – बैजू बावला तेरे पैरों पड़ूं छोड़ दे, भैया ! अब ऐसा काम कभी न करेंगे. हायरे मरेरे ( आक्रोश )

बै० बा – बैजूबावला, कैसा बे? अपने बाप को नहीं चीन्हता ? निमक हराम साला पाजी न मालूम कहां का ( प्रहार कर के ) क्यों दिल रुबा के संग यारी न करोगे ? चल क़दम चल ( प्रहार )

म० मो० —( चीन्ह के समय, रोते २ ) बाबू अभय कुमार ! सर्वनाश ! हमने झख मारा जो इस ओर पैर बढ़ाया. आज से " मातृ वत्परदारेषु" इस पर विशेष ध्यान रक्खेंगे और चं० ल० हमारी अब धर्म का

माता हुई. और आप पितृकल्प!!! हम नाक रगड़ी ते हैं. अब प्रान छोड़िये. ( रोदन )

अभय०—दुष्ट ! तेरी बात का क्या ठिकाना जब कि तू अपनी भगिनी के ऊपर डीठ गड़ा बैठा था. और अब तू थूक और चाट! ( मदन मोहन का तथा करण ) ( प्रहार कर के ) और एक बार कदम चल !

म० मो०—( बेदम हो के ) हाय रामरे मरे . बाबू जी; अब यथेष्ट भया. जैसा काम वैसा परिणाम !!! हमने अपने किये का पूरा २ फल भर पाया. अब छोड़िये नहीं तो प्रान निकला चाहते हैं. हाय बापरे मरे मरे मरे ( रोदन )

अभय०—सुन पतित! तुलसी दासजी कहते हैं ।

अनुजवधू भगिनी सुतनारी ।
सुन सठ यह कन्या समचारी ॥
इनहिं कुदृष्टि विलोकै जोई ।
ताहि वधे कछु पापन होई ॥

और भी "आततायी वधार्हण." इसलिये तेरे प्राण लेने में कुछ भी पाप न होता पर जा साले "चेंटी मारे पानी हाथ" जीता छोड़ता हूं खबरदार ! जो फिर किसी की बहू बेटी पर कुदृष्टि की है तो मार ही डालूंगा.

( अभय पदाघात करता है और गिरते पड़ते मदन मोहन पलायन करता है )

अभय०—( रजनी को देख के ) क्यों प्रिये ! यह नये टाइप

का चिरागदान क्या जर्मन वा चीन की दूकान है ? ( हास्य )

चं० ल०— ( हंस के ) वाह! यह लैंप अमेरिका की उन्नति का नमूना है.

अभय० – भई! अमेरिका वाले भी बड़े बुद्धि सागर हैं कि सजीव दीप दान बना दिया. अहा! इस के तो हाथ पैर भी दीख पड़ते हैं ज़रा देखें तो सही. ( पदाघात करते २ रजनी को खोलता है ) अच्छा ! ( कह! कह कह! ) वकील साहब! बन्दगी! जनाब भी यहां नामला करने तशरीफ़ लाये हैं ? ( धन २ प्रहार )।

रजनी० – हाय बाप रे मरे, बाबू साहब हमने सारे ज़माने का खे खाया जो इधर पांव बढ़ाया, बुरा हो पाजी मदना का, उसी दुष्ट ने यह सब आफत बिसाहा, अब छोड़ दीजिये, हम कसम खाते हैं।

अभय० – ज़रा मज़ा चक्खो राजा! ( प्रहार )

रजनी० – हाय मेरी जान न मारिये मैं नाक रगड़ता हूं चम्पा मेरी धरम की मा बहिन है. अब कभी ऐसा काम न करेंगे. हाय राम, मरे! २ छोड़ दीजिये.

अभय० – क्यों हौसिला पूरा होगया ? पाजी! हरामज़ादा अजवंश ! थूक और चाट! (उसका तथा करण) ले जीता छोड़ते हैं, फिर जो कहीं कुछ गड़बड़ किया तो मारही डालेंगे ( पदाघात करता है और गिरते पड़ते रजनी लंबा होता है )

( चं० ल० से ) वाह प्रिये! तुम बड़ी सुघड़ हो

तुम्हारे शौक़ की चीज़ अभी तक रक्खे है,
वाह ! अब तो यह भेड़ा मोटा ताजा होगया है
लाओ इसी से पहों गार भी बहलावें ।

चं० ल० – पर देखना इसके सींग बड़े २ होगये हैं ।

अभय० – तब पहिलें कोड़े से इसकी खुजली मिटादें. (शाय
के प्रहार करता है और छक्कू चिल्लाता है तब
उसे झोल के घसीट लाता है और फिर २ प्रहार
करके ) वाह सारी जमायत यहीं जमा है ?
काज़ी जी भी पहुंचे हैं ? ( प्रहार ) साले भेड़ा
कब से भया ? ( प्रहार ) दुष्ट, पतित, कुकर्मी ।

छक्कू – हाय बाप रे मरे ना । चंपकलता अपने धर्म के
बेटे की जान बचाओ अब कभी ऐसा काम
न करेंगे ।

गुलाब – वाह रे धर्म पुतर जुधिष्ठिर का अवतार है क्या ?

चं० ल० – खैर छोड़ दीजिये अपने किये का आप फल
भोगेगा ।

अभय० – ( मार के ) नाक रगड़ और थूक चाट ( छक्कू
का तथाकरण और लात खाते २ पलायन )
(चंपक लता से) क्यों प्यारी इसमें कौन जानवर
बन्द है ?

चं० ल० – ( हंसके ) यह एक वन मानुष का बच्चा है अभी
पोस नहीं मानता इसी से पिंजरे में बन्द है ।

अभय० —( देखके ) तुम ठगी गई, यह तो गुलफा चाला है,
निकल पाजी, बाहर ! भले घर बायना दिया है.

अपनी अम्माजान से इस कलाम न होगा ? वर्ण-
संकर नालायक ! निकल बाहर !

गु० फा०—( कांपते २ और रोते २ ) हमारी जान न मारिये.

अभय०—निकल उल्लू के पट्ठे बाहर ! ( हाथ पकड़ के
बाहर खींच लाता है और खूब प्रहार करता है )

गु० फा०—( चिल्लाय के सरोदन ) या अल्ला हाय मेरी
खाला ! अब मरे, जान गई अम्मा, या रसू-
लिल्लाह ! बाबू साहब आज से ही पन्ना मेरी
अम्माजान भई. अब गुलाम को जां बक्सी
कीजिये. कसम खुदा की अब इधर कभी
नजर न करूंगा. हाय जान गई ( चीत्कार
और रोदन ) ।

अभय०—( प्रहार करके ) नाक रगड़ और थूक चाट !
( गुलफाम का तथाकरण और पदाघात खाय
के गिरते पड़ते पलायन )

( चपलता से ) क्यों प्रिये !

चं० ल०—( अभय के चरणों पर गिर के सरोदन ) क्यों
नाथ ! दासी का अपराध था जो उसे छोड़के वे
कहे सुने चले गये ?

अभय—( चं० ल० को उठाय के हृदय में लगाय के उस
का अश्रु मार्जन करते २ ) मेरी हृदयेश्वरी ! सती-
कुल-गौरव-कारिणी प्रियतमे ! आज तुम्हें
हृदय में धारण करके चिर विरह और
अनेक अनुतापाग्नि को शान्त किया. प्यारी !
तुम्हारा क्या अपराध है ? इसमें मेरीही मूर्खता

थी जो बिना छानबीन किये लोगों के कहने पर ध्यान दे के तुम्हे असह्य कष्ट दिया. तुम्हारे आगे लज्जा से हमारी आंख नहीं ठहरती. प्यारी तुम मेरा अपराध क्या क्षमा करोगी ? ( गाढ़ालिंगन और कपोल चुंबन ) ।

चं०ल०—तुम्हारा क्या अपराध है ? यह मेरे फूटे कर्मों का दोष था. अस्तु. और दासी की इतनी योग्यता है जो तुम्हें क्षमा करे ? छिः ऐसी बातें कह के क्यों मुझे कांटों में घसीटते हो ? (आंसू गिरे )

अभय०—( अश्रुमार्जन करके ) प्रिये ! प्राणेश्वरी ! अब प्राण रहते कभी क्षण भर भी तुम से न्यारे न होंगे जो भया सो भया अब मन से खेद दूर करो ।

चं०ल० – ( प्रसन्नता से ) मैं नहीं जानती थी कि मेरा फिर भाग्योदय होगा, नाथ ! दासी को अब क्या कष्ट है ? श्री चरण के दर्शन मात्र से सब दुःख दूर हो गये. देखो मैंने तुम्हे छोड़ के कभी स्वप्न में भी पर पुरुष का ध्यान नहीं किया. वाह ! तो भी तुमने खूब अग्नि परीक्षा की. (गुलाब की ओर दिखा के ) पर इस ने मेरी बड़ी रक्षा और सहायता की यह मेरी जननी के समान है।

अभय० – गुलाब ! मैं भी तुम्हे जननी की भांति मानता आता हूं. आज से तू दासी कर्म से मुक्त भई घर वालों की तरह रहा करेगी और यह ले ( सोने की अंगूठी दे देता है )

गुलाब० – ( ले के ) बबुआ। लौंडो ने तो अपना निमक पाला था, इस मे विशेष बात क्या भई. दासी का करम बड़ा टेढ़ा होता है

चं०ला – नब क्या ऐसी होती है ? हां मैं भी आज तेरी बाञ्छा पूरी करूंगी यह ले ( सोने का हार उ-तार के दे देती है ) ।

गुलाब०—बहू रानी ! चिरजीओ, दूधन नहाव पूतन फलो यह जुगल जोड़ी सलामत रहे. अच्छा आज ऊपर बिछौना कर दूं. ( गई ) ।

चं०ल०—नाथ ! शूद्र कुल में यह रत्न है ।

अभय०— निःसन्देह गुलाब से दासी कुल गौरवान्वित भया अस्तु रात बहुत गई. चलो प्यारी शयन करें ।

चं०ल०—वाह ! मैने जो चर पच के भोजन तयार किया है जरा खा लो तो मैं भी जूठन पाऊं ।

अभय०— अच्छा चलो. ( दोनो गये )

पटाक्षेप ।

इति चतुर्थ अङ्क ।

---

पंचमाङ्क ।

( एक उद्यान मे मदन मोहन—रजनी कान्त—और छक्कूलाल २विश पर बैठे है )

म०मो०—दिमान जी ! आज बहुत ज्वर चढ़ा है. गांठ २ में पीड़ा और सिर घूमता है ।

छक्कू० –( हेपत् हस के ) जी हां हुजूर ! मौसम खराब है. यही हालत मेरी भी है. कल रात को आपने कुछ श्रम किया होगा !

रणनी०—अम क्या करेगा. दुधाही ऐसी चली है. हमारा
शरीर आज अस्वस्थ हो रहा है।

म०मो०—समझा था कि बाग़ में कुछ चित्त लगेगा
चलटा घुमटा आने लगा।

रणनी०—ठीक है. सुना है कल बाबू अभय कुमार आगये

म०मो०—( कानों पर हाथ रख के ) राम! २ अब उस
का खयाल जी से दूर करो।

छकू०—( मन में ) क्या अब भी कुछ हवस है? ( प्रकट
ठीक है अब बाज के मुंह का निवाला कौ
लेगा ?

रणनी०—किसे अपनी जान भारी पड़ी है ( स्वगत ) अभी
तक हाड़ २ दर्द हो रहा है।

म०मो०—( स्वगत ) यह ईश्वर ने बड़ी दया की कि
हमारा हाल कोई नहीं जान सका।

( सिर मुंडे गुलफाम का प्रवेश )

( सब उसकी सूरत देख के हंसते और आश्च-
र्य्यित होते हैं )

म०मो०—गुलफाम! हिन्दू तो मुसलमान होते थे पर मुस-
लमान को हिन्दू होते आजही देखा. क्यों मियां!
किसी आर्य्य समाजी ने तो चुटिया रख के हिंदू
नहीं बनाया है?

रणनी०—जी वह तो खुद हिन्दू नहीं है।

म०मो०—( गु० फा० से ) तो किस तीर्थ में मूंड मुंडाया ?

गुल०—जी हुजूर, अर्ज करता हूं:—

सवैया ॥

घोड़ा हुजूर बने जिहिं ठौर,
सुधीन लगाम लगाके ललाम है ।
छक्कू छली हू छके जितही,
बनि भेंड़ा भली विधि कीनो सुनाम है ।
मूछनि दीप धरयो रजनी थिर,
चित्र विचित्र अनेक कलाम है ।
त्यों तेहि तीरथ राम बन्यो,
सुठ सुघड़ भसुवड़ यही गुलफाम है ॥१॥

( सब अट्ट हास्य करते हैं )

शा०सें०—क्यों यह बात है ? भई वाह ! इस छतीसी स्त्री ने सब को ठीक किया अहा ! बाबू साहबही वेजूबावले का रूप बने थे. खूब किया. अब हम लोगों की आंख फूटी उत्तम फल मिला. सती पत्नी का ऐसाही प्रताप है ।

छक्कू०—सरकार ! यह चोट कयामत तक स्मरण रहेगी ।

रजनी०—ठीकही है "करै बुराई सुख चहै, तो कैसे सुख होय ?"

गुलफाम०—जैसा काम वैसा इनआम——

( नेपथ्य में )

इसका है "चौपट चपेट" नाम

सब०—( सुनके घबरा कर ) अरे ! बाबा विशुद्धानन्दजी आते हैं. भागो, नहीं तो शाप दे देंगे तो पता भी न लगेगा. ( एक ओर से यह चारों जाते हैं। और दूसरी ओर से स्वामी विशुद्धानन्द सरस्वती और बाबू अभय कुमार आते हैं ) ।

विशु०—"अन्तः प्रच्छन्न, पापानां शास्ता वैवस्वतोयमः"

अभय० – सत्य है, उत्कट पाप का फल पापियों को यहां भी मिलता है अतएव "इहैवनरकः स्वर्गः" कहा है।

विशु० – कहा भी है:—

त्रिभिर्वर्षैस्त्रिभिः पक्षैस्त्रिभिर्मासैस्त्रिभिर्दिनैः ।
अत्युत्कटैः पुण्य पापैरिहैव फल मश्नुते ॥१॥

अभय०—धन्य ! प्रभो ! श्रीमान् के चरण के प्रताप से सत का सतीत्व बच गया, और मुझे पुनः हृदय रत्न प्राप्त भया. यह गुरू का अनुग्रह है.

विशु०—बेटा ! सर्वशक्तिमान जगदीश्वर अपने भक्तों की सर्वदा रक्षा करते हैं. उन्ही के अनुग्रह से हम लोग भी शक्तिसंपन्न हैं तुम्हारा मंगल भया, यह हमें परमानन्द है, और जो कहो सो करें.

अभय०—श्रीमान की दया दृष्टि से दासको सब कुछ पर्य्याप्त है किन्तु यदि अतिशय कृपा है तो कुछ प्रसाद दीजिये।

विशु०—हां ! पुत्र ! निःसंदेह मांगो? भगवान भवानी पति तुम्हारी वासना पूरी करेंगे.

अभय०—गुरुवर्य्य ! विशेष कुछ नहीं केवल यही किः—

सेवैं सती पति पाद पङ्कज सत्य धर्म निभावहीं।
लिय हिये गहि प्रेमसों प्रिय प्रेम धार बहावहीं ॥
राजा प्रजा निज धर्म रत ह्वै सुयश छिति छिन छावहीं।
चहुं ह्वैं सुमंगल मंगला महि सस्य बहु उपजावहीं ॥१॥

विशु०—तथास्तु। ( दोनों जाते हैं )

धीरे २ परदा गिरता है, नेपथ्य में बाजा बजता है, और रंग भूमि में पुष्प वृष्टि के संग आनन्द छाजाता है।

इति पंचमांक ।

इति ।

२१

श्रीहरिः

# कलिकौतुकरूपक ।

जिस में

बड़े बड़े लोगों की बड़ी बड़ी लीला

विशेषतः

नगरनिवासियों के चरित्र दिखलाये गये हैं ।

---

प्रेमपुष्पावली, मन की लहर, शृङ्गार-
विलास जुआरी खुआरी आदि के लेखक
ब्राह्मण सम्पादक ईश्वरावलम्बित प्रसिद्ध
प्रतापनारायणमिश्र लिखित

और

श्रीमदनचन्द्र खन्ना की आज्ञानुसार
बाबू रामकृष्णवर्म्मा भारतजीवनाध्यक्ष
के व्यय द्वारा मुद्रित ।

---

काशी भारतजीवन यन्त्रालय में मुद्रित हुआ ।

---

1904

दूसरी बार १००० ] [ मूल्य =)

# ॥ समर्पण ॥

प्यारे !

क्या यह कौतुक न देखोगे ? जिसके अभिनयकर्ता बहुत, पर दर्शक केवल हमीं तुम । वाहरे खेल । देखनेवाले तो आँखें मूंदे बैठे हैं, तुम भी न देखोगे तो यों ही भोर न हो जायगा । वाह तुम्हारे मन का न सही तो हमारी बात टालोगे ? अवश्य देखिए । अपने लोगों की कभी कोई बात टाली भी है कि आजही नई रीति निकालोगे । हाँ हाँ साच को आंच क्या ! यही तो चाहते हैं कि तुम तमाशा देखो और हम तुम्हें देखें !

माघ शुक्ल द्वितीया बुधवार
श्री हरिश्चन्द्राब्द १

तुम्हाराही ।
प्रतापमिश्र—कानपुर ।

# देखो ! ! !

यह रूपक बहुत शीघ्रता एवं अव्यवस्थितचित्तता में लिखा गया है अतः इसके दोष क्षमा हो केवल आशय पर ध्यान रखिये ।

क्यों भाई सब प्रकार के ग्रन्थ बनाओगे पर आचरण न दिखाओगे ? इधर भी ध्यान दीजिए !

हम केवल लिखने मात्र को हैं सर्व्व अधिकार हमारे प्रेमाधार श्री बाबूमदनचन्द्र खन्ना महोदय को है हां कोई सम्मति दीजिए तो हमें पर पुस्तक लीजिए तो उन से,

ईश्वरावलम्बित मिश्र ।

## नाटकपात्र ।

### पुरुषपात्र ।

लाला किशोरीदास = नाटक का नायक और एक कलिकालिक भला मानुष ।

| | |
|---|---|
| मुंशी शंकरलाल = उर्दूभक्त | किशोरी के मित्र । |
| पंडित चंडीदत्त = बिगड़ैल दिहाती | |
| बाबू मायादास = अंगरेजी बाबू | |

गप्पूमल = सीधा बनिया
ब्रह्मानन्द = एक पंडित
} किशोरी के परिचयी।

रसिकविहारी = किशोरी की स्त्री का एक मित्र

पदमचन्द्र = किशोरी का गोद लिया हुआ लड़का

बालगोविन्द = पदम का मित्र
कैंचासिंह = एक कुमारगी
शेरासिंह = तथा
भुशुंडीदास = बकुलाभक्त
प्रेमचन्द्र = सच्चा देशभक्त
शिवनाथ = प्रे० का मित्र हिन्दी पत्रसम्पादक
नब्बू = एक भंडुवा।

स्त्री पात्र।

श्यामा = किशोरी की स्त्री
चंपा = श्यामा की सखी
लश्करी जान = वेश्या।

श्रीहरि

# कलिकौतुकरूपक ।

प्रेमएव परो धर्म्मः ।

## नान्दी ।

जासु गुप्त कर्तव्य कछु समुझत न कोउ जान ।
हमरो तुम्हरो जगत को करै सो प्रभु कल्यान ॥ १ ॥

## प्रथमदृश्य ।

[ किशोरीदास के घर श्यामा चम्पा और बैठी है ]

स्यामा—बहिन ! तूतो आज कल ऐसो बे मुरौअत हो गई है कि कुछ कहना ही नहीं । बराबर कपड़े पहिनती जाऊं हूं । ठहर ठहर कहती जाऊं हूं पर तू किस को सुनै है ।।

चम्पा—करूं क्या बीबी । वे पिराग जो जाने वाले थे इसी से जल्दी थी नहीं तो भला तेरे बिना चली जाती ।।

स्या०—परी चल । मुझ से चाल करे है ! पेवू खरीदने में जल्दी न थी, परकम्मा के पास तुलसिया से पञ्चायत

करने में जल्दी न थी, मेरी राह देखने में जल्दी थी।।

चं०—( नम्रता से ) मेरी रानी तू नाहक उदास होय है! रास्ता जाने उन्हें रेल पर की जल्दी ही थी पर तुलसिया कई दिन पीछे मिली थी तू ही बता उस से न बोलती तो बनै थी ?।

स्या०—हां भाई। उस से न बोलती तो न बनती, उनको धीरज न देती तो बनती, बिचारे कितनी दूर से ***

चं—( भौं हिला के ) क्या बकै है। कौन बिचारे।।

स्या०—(मुस्किराके) वही ई ई जो राह भर ठिठक ठिठक कर चलैं थे, कभी कभी बहाने से खड़े भी हो रहै थे, उड़तो हो जाय है। जाने है मैं कुछ जानूं ही नहीं! (ग्रीवा हिला के) तू लाख छिपावे तो क्या। कहीं प्यार की आख भी छिपै ? अहा तू पैकू ले थो उसके पास वाले बिसाती की दुकान की याद कर। परकम्मा की याद कर। क्यों और बताऊ। खोरे की के दिए हैं हि। हि। हि। जो तो चाहै था कि वहीं पर सब कलई खोल दूं पर मैंने कहा नहीं जो इस वखत न बोलें यह रंग पर है।।

चं०—( स्वगत ) यह तो सब पते ही की कहै है अब कैसे छिप सकै है। और इस से छिपाना ही क्या ( प्रगट ) फिर भाई आंखैं तो देखनेंही को बनी है। पर तू धनी

का साँप करै तो क्या बस ! वही कहावत है कि चोर को सब चोर ही दीखै है ।।

स्वा०—सच कहै जो भरी भीड में देखते देखते राह चलतों के मन चुरावे उससे बढके चोर कौन ।।

चं०—और जो खास घरवाले से असल बात चुरावे सो ?।

स्वा०—सो तो बीबी दुनियां की रीति ही है । जो जैसी करै सो तैसी पावे । वे मेरे आगे भगत बने हैं तो मै भी उन्हें छकाऊं हूं इसमें क्या ? पर तू तो मुझी को ठगै है फिर भला चोर मैं कि तू ।।

चं०—अरे बीर एक बात थी, नहीं तो तुझ से मैं कुछ छिपा सकूं हूं कि मुझ से तू ? कहीं दाई से पेट छिपै है । यों तेरे लाला ऐसे भोले भाले भलेही न जानो !।

स्वा०—बीबी की बात । इस जमाने में कोई भोला भी होय है । सब जानै है कि जवानी दिवानी कहावै है, जब हमी को चैन नहीं है तो बेयरवानी को कौन ? पर जब तक एक बात परदे में रहै अच्छा ही है न !।

चं०—( आक्षेप से ) वाह रे परदेवाली ।।

स्वा०—नहीं तो क्या तेरी तरह मन्दिर मन्दिर का चन्ना-मित लेती फिरूं हूं ?

चं०—नहीं तू तो पुजारिन बनी घरी में बैठी रहै है न ! हि । हि।।

स्वा०—( मन में ) जान पड़े है पुजारी जी को खबर इसे भी है। पर जबतक आपही न खोलें तबतक का परोजन ? ( प्रकाश ) बहन यह तो होतीही रहैगी पर यह तो बताओ तुम सन्तान की फिकर क्यों नहीं करो हो अभी तो उमर है ।।

चं०—जी ई! फिकर तो सब करैं है पर अपने बस की बात है ? जनमपत्तरी भी बहुतों को दिखाई पाठ पूजा भी कई बेर कराई वे आज दोसे रुपया देने को तिआर हैं पर करैं क्या ? ए जी। हम तो जानैं हैं सब भाग से ही होय है। हमारे तौ तीन पीढ़ो से गोदही लेते आवैं हैं सो देखो जायगो अभी तौ हम आप लड़का हैं।

स्वा०—( मनमें ) लड़का भी ऐसो कि खिलौना खेले है। कोई ले के न पड़े तौ नींद न आवे ( प्रगट ) सुनैं हैं गंगाजी पर कोई बाबा जी आये है सो हाथ की रेखा देखैं है उन्हीं को दिखाई होती !

चं०—तू भी बाबा जी को जाने है ? भाई बड़े पहुंचे। एक दिन मैं गई सो कहैं क्या हैं कि सन्तान तौ लिखो है पर गिरस्त से नहीं—मै तो सुनके रह गई !

स्वा०—हिहिहिहि तौ तो ले रोज सेवा किया कर तेरे स-न्तान होगो, मैं कहूं हूं।

चं०—चल लुच्चो। हँसी ही में रहै है !

स्या०—हॅसी की बानही है—ले देखो तो—फ़कीर कहावें हैं, मडे २ तिलक लगावें है और ऐसी २ बातें करें हैं।

च०—अरी ऊपर से बहुत बने है वे सब ऐसेही होय हैं।

स्या०—और क्या। मेरे घरी में न देख ले।

चं०—भाई हमें तो ऐसा मिला नहीं है। अपने रुजगार व्योहार और कचेहरी दरबार ही में रहैं है—रोटी खाने और बारा एक बजे तक सो रहने के सिवा घर से कामही नही रक्खें है—मै चाहूं सो करूँ।

स्या०—(आपही) तभी तो तू खुली खिलै है (प्रगट) बहन यह तो हुआ पर यह तो कहो, मगा पर वाले कौन हैं ?

चं०—(मुसकराकर) क्यों क्या तेरा भी मन ?

स्या०—भला अच्छी सूरत किसे नहीं भावे।

चं०—हां रानी सूरत में तो मोहनी है, और इधर रुख भी बहुत करै हैं घर को तरफ से आवे भी हैं रोज! पर अभी तो गली घाटही की मुहब्बत है, देखूं हुलसिया कबतक ( अंगड़ाई ले के स्यामा पर देहालेप )

स्या०—बहन हो तो भागवान्। ( नेपथ्य में सीटी का शब्द सुनके स्यामा चकित होती है )

चं०—( स्वगत ) मालूम होय है कोई इसी का मित्तर हैं तो हम काहे को बैठें ( प्रकाश्य ) ले रानी अब जाने दे कल फिर आऊंगी रात होती आवे है।

स्या०—बैठो बीबी – आज तो घर का भी डर नहीं है, (आंचल खींच के) पान खा ले फिर चली जाइयो।

चं०—( बैठती है स्यामा पान लगाती है—नेपथ्य में )

एक स्वर से—कहो यार। सब खैर है ना—अब तो कोई खरखशा नहीं रहा।

दूसरे स्वर से—हां भाई तुम्हारी दया है "कोटि विघ्न संकट विकट कोटि दुष्ट इक साथ। तुलसी बल नहिँ कर सकैं जो सहाय रघुनाथ" *।

(चम्पा का पान खा के प्रस्थान और स्यामा का नेपथ्य तक जाके रसिकविहारी के गले में हाथ डाले हँसते २ प्रवेश और दोनों का उपवेशन )

रसिकविहारी—धन्न भाग कि आज दरशन तो हुए हमने तो जाना था कि कहीं कल्ह की तरह न हो!

स्या०—कल्ह क्या तुम आये थे ?

रसिक०—भला आता क्यों नहीं ? मैं तो तीन बेर आया था पहिली बार सीटी बजाई पर कुछ फल न हुआ—फिर आया तो टहला किया बड़ी देर तक नग्गू खलीफा की दुकान पर बैठा गाया किया पर कुछ उम्मेद पूरी होने के लच्छन न देखे—फिर आया तो कुण्डी

---

* गोस्वामी तुलसीदासजी।

खटकाई भीतर से किसी ने कहा कौन है? तो चुपका चला गया !

स्त्री०—राम २। ऐसा जानती तो कहीं न जाती ! मै ता जानू थी कि आज मेले गए होंगे इससे मै भी दुर्गा देवी देखने चली गई !

रसि०—भला तुम जानती हो—मेलेठेले मे मेरा जी लगता है। हमारे ता तुम्हीं मेला हो "लाखों तरह को सैर तमाशा बहार हो। पर दिल वहीं लगे है जहा अपना यार हो *।

स्त्री०—( भाव से ) यह हमें भी सिखा दो।

रसिक०—( भाव से ) सिखलाई क्या दोगी ?

स्त्री०—( हँस के शिर झुका लेती है )

रसिक०—( स्वतः ) अहाहा । "गज़ब करना है भोलापन किसी का" † सच कहा है "तही बाला ज़मीनो आ-समां हो जांयगे दम मे । उठाकर आँख ऽदा से जब वुह काफ़िर सर निगूं होगा" ‡ ( प्रगट ) अच्छा कहो (गलेमे हाथ लगाके लाखो तरह को इत्यादि कहता है)

स्त्री०—( नखरे से ) कैसे । लाखों— तरह—की ( शीघ्रता से ) बहार हो ?

र०—( चूम के ) यों नहीं ( पुनः पाठ )

स्त्री०—( झिझक के ) जाओ !

* कोई कवि। † कोई कवि। ‡ ग्रन्थकार।

र०—(सिर हिला के) क्यों प्यारी ! जो किसी के घर कोई आता है तो उसमे इसी तरह जाओ २ कहती हैं ?

स्या०—( लिपट के ) यह कौन कहै है तुम तो ******

नेपथ्य में—किवाड़ खोलो भी भो !

रसिक०—( स्वयं ) अब ! बुरा हुआ !!

स्या०—( अंगुली से इशारा करती है )

र०—( डरता हुआ चलते २ मन में ) ऐसा न हो कि खुशाल के यहां कासा हाल हो ! अभी झाड़बाजी होने लगे तो कुछ न बने ( गया )

नेपथ्य में—खोलो—( कुछ ठहर के ) राम रमापति कर धनु लेहू । खैंचहु चाप मिटै सन्देहू ॥

स्या०—( आलस्य के स्वर से ) आवैं हैं ऐं ( स्वगत ) हां घर से धन लेव और उसी कने जाओ इसमें सन्देह मिटा रक्खा है ! लाला । सब तुम्हारे दोहे समझूं हूं तुम डाल डाल तो मैं पात पात ( जाना किशोरीदास के साथ आना और बैठना )

स्या०—(आलस्य से) बड़ी देर की । मै तो सो गई थी।

किशोरीदास—हां गोपीरमणजी की कथा में बैठ गया अहा क्या अच्छी बाँचते है कि उठने को जी नहीं करता ! !

स्या०—(आपही आप) उठने को जी कैसे करै। वो पर तो छुरेनिया रांड भुतनी हो के चिपटी थी ! क्यों पियारे

गोसाईं जी को बदनाम करो हो ? (प्रगट) क्यों नहीं ! एक तो भगवान की लीला । सो भी विरजवासियों के मुंह से—दिन को होती तो मैं भी जाती । ( ठहर के ) व्यालू रक्खो है ।

कि०—मुझे लाला प्रियाचरण ने जबरदस्ती खिला दिया है इससे भूंख नहीं है । और उन्हीं के यहां रहसमें जाना भी है, जागना पड़ेहोगा तो तबीयत बिगड़ जायगी । तुम खा लो ।

स्वा०—भला तुम्हारे बिना मैं कैसे खालूं ? धरम छोडूं ।

कि०—नहीं नहीं । हम कहते जो है । जाना है नहीं तो कुछ खा लेता । ।

स्वा०—दुपहर के गए तो अब आए हो रातभर को फिर जाओ हो लो इकल्ली मैं कैसे रहूंगी ? ।

कि०—पड़ोसी को भेजदूंगा और मैं भी जल्दी आजाऊंगा । पर गए बिना नहीं बनती आपस का वास्ता ठहरा ठाकुरजी का काम है । कोई डर थोड़ो है ? ( जाना चाहता है) स्वा०—(प्यार से) तो भई जल्दी आइयो ! (शीघ्रता से) और मेरा हार ? ।

कि०—हां हां भूले ही जातेथे (निकाल के देताहै) पसंद न हो तो फिर भो सकता है—जाता हूं (चलते हुए मन में) अबतो रात भर को छुट्टी है ! यहभी हार के सबब खुश रहेगी ।

स्या०—भई जल्दी आइयो।

कि०—हां हां ( प्रस्थान )

स्या०—(एक ओर से जाके दूसरी ओर से रसिकविहारी के साथ आती हुई) यह तो अच्छी बला टली, चलो ऊपर चलें रात भर को गया!।

र०—और लड़का?

स्या०—उः। लड़के का क्या। कहीं सुला दूंगी। चलो भी।

( दोनों का प्रस्थान और पटाक्षेप )

## द्वितीय दृश्य।

### ( किशोरीदास का बैठक )

( किशोरी- ब्रह्मानन्द और गप्पूमल बैठे हैं )

गप्पूमल—तो पण्डित जी। जब डाकदरी दवा न थी तब क्या कोई आराम न होता था?

ब्रह्मानन्द—लाला यह मैं कब कहता हूं कि मरना जीना कोई औषधि रोक सकती है न मेरा यही सिद्धान्त है कि डाकदरी दवाही सदा सेवनीय है वरंच जब तक अत्यावश्यक न हो तबतक मद्यादिक अखाद्य वस्तुओं से सम्मिलित पदार्थों से आर्य्य जाति को घृणाही उचित है मेरा तो इतना मात्र कथन है कि आजकल भारत

के अभाग्य से विद्या लुप्तप्राय हो गई है अतः केवल उदरम्भर वैद्यों की बात न मान के अन्य उपाय से कार्य्यसिद्धि न हो तो उक्तौषधि का अवलम्बन दूषित नहीं है शास्त्र की आज्ञा है "शरीमाद्यं खलु धर्म्मसाधनम्"।

किशोरीदास—आप ठीक कहते हैं पर मेरी समझमें तो जब मरना हई है तो क्या आज क्या चार दिन पीछे। फिर क्यों ऐसी चीजें ग्रहण करें जो अपने यहां मना है।।

ब्र०—हां सच्चे धर्म्माभिमानी को तो यही समुचित है पर हमारे लाला लोग (मुसकरा) गृहस्थ ठहरे किस किस विषय का विचार रक्खें।

ग०—क्या महराजजी गिरस्त जान बूझ के जीती मक्खी खाते है?

ब्र०—यह तो न कहिये गृहस्थ तो आज काल होटलों में जाय के प्रत्यक्षही मद्यमांसादि भक्षण करते है उस से भी कुत्सिततर बिलायती शक्करका क्रय विक्रयादि करते हैं जिसमें निस्सन्देह हड्डी का संसर्ग है केवल आप ऐसे दो चार धर्मिष्ठों की बात और है।।

ग०—बाबाजी। धर्म का तो किस मुँह से नाम लें पर हां जहां तक हो सकता है जान बूझ कर बचा देते है।

कि०—यही चाहिए भी।

ब्र०—आपही ऐसे सत्पुरुषों से तो पृथ्वी स्थिर है, नहीं रसातल को न चली जाय!

कि०—हां पण्डितजी इसमें सन्देह नहीं है । आज काल लोगों ने पापकर्म को खेल समझ लिया है। इसी से तो दिन दिन नाश भी होता जाता है। (नेपथ्य में कुछ दूर-पर) बहार आई है भरदे बादए गुलगूं से पैमाना।

रहे लाखों बरस साकी तेरा आबाद मैखाना* ॥

कि०—( स्वगत ) आवाज़ तो बाबू मायादास की है, आए तो इक़रार पर, आः । इस वक़ इन कमबख़्तों ने बुरी काव काव फैलाई है ( प्रकट ) सुनिए पण्डित जी ! यह कलियुग का प्रभाव। गावेंगे भी तो वही मद्य और वेश्याओं के गीत। नारायण का नाम किसी बहाने न निकले। ( मायादास का औचक प्रवेश। )

ब्र०—हां यही तो गाना रह गया है।

मायादास—क्यों पण्डितजी । गाना क्या कोई बुरा काम है ? यह तो सामवेद का अंग है।।

कि०—अहा ! आप गाते थे ? तो क्या बुरा है, अंगरेजी पढ़े ही न।

मा०—तो क्या। अंगरेज़ी पढ़ना पाप है ? ॥

कि०—पढ़ने को कौन कहता है कि पाप है पर अङ्गरेजी ढंग के लोग पापपुण्य का विचार ही कब करते हैं! कहने से बुरा मानोगे भला और गीत तुम्हें नहीं आते ?

* मूनिस।

मा०—ओह। निकल गया इससे क्या होता है ?।

कि०—क्यों नहीं होता। सब पाप पुण्य मन वचन और कर्म्महो से होते हैं न। परमेश्वर का नाम लेना धर्म है, तो अपावन नाम लेना पाप क्यों नहीं ? हिन्दू हो के ध्यान नहीं रखते, भई धर्म की गति बड़ी सूक्ष्म है जरा विचार कियाकरो।

मा०—( स्वगत ) पण्डितवा को बह जाने दो बचा। फिर बतावैंगे ( प्रगट ) थैंक्स। आगे से ध्यान रक्खूंगा, पर भई इतना विचार तो भला हम ऐसों से कहां हो सकता है यह तो आपही से भक्तों का काम है !

म०—( मन में ) इसकाल में तो इतना आग्रह किस से हो सकता है अवश्य कुछ दाल में काला है 'निस्सारस्य पदार्थस्य प्रायेणाडम्बरो महान्'(प्रकाश) तो लाला साहब! मुझे आज्ञा हो, तो मैं जाँउ सन्ध्योपासन का समय निकट है।

ग०—(स्वत:) अहा धन्य है। धर्म का विचार हो तो इतना हो।

कि०—ज़रा ठहरिए। पान तो खाए जाइए ( नेपथ्य की ओर देख के ) महरा।

मा०—पान तो मेरे पास है (निकाल्त के म० और ग० को देके कि० से ) लीजिए !

कि०—मैं तो आप जानते हैं बाज़ार का पान नहीं खाता।

सा०—हां हां। मुआफ़ कीजिएगा (आपही आप) तुम तो खाओगी बचा लश्करीजान का जूठा। आने तो दो।

नेपथ्य में उच्चस्वर से—आया लालाजी!!!

कि०—अब काम नहीं है (शिष्टाचार के उपरान्त ब्रह्मानन्द का जाना और चण्डीदत्त और शंकरलाल का आना)

चण्डीदत्त—(गप्पू को देखके आप ही आप) यो सार कंटकु कहां ते मरा आय।

शंकरलाल—लालासाहब। कुछ तख़लिये में अर्ज़ करना है।

कि०—कहिए न। सब घरी के तो हैं।

ग०—मुझे हुकम दीजिए तो भगवती के दरशन करआऊं!

कि०—जाने कहूं। कभी कभी आया तो कीजिए।

ग०—साहब आप ऐसे सज्जनों के दरशन बिना भाग कहां होते हैं (गया)

कि०—हां मुंशी जी! अब फर्माइये क्या चाहते थे?।

शं—कुछ नहीं जी गपुआ को दफा करना चाहते थे (धोती से बोतल निकाल के) यही कहना था! कहो! और सब मुआमिला तैयार है न?

कि०—सो तो मीर साहब चारही बजे रख गये थे (नेपथ्य से मांस की रकाबी लाता है)

चं० - फिर का झक मारे का देर करथौ!

कि०—सिर्फ उन्हीं की देर है (नेपथ्य में कड़ों का शब्द सुन के) लीजिए। अहा! तन में जान आ गई फिर पांव की आहट सुनकर' यार ही तो खुशनसोब।

( लश्करीजान और नब्बू का प्रवेश )

लश्करोजान—कौन खुशनसोब है बेटा?

शं०—बस "लब पर है जिसके जाम बगल में हबीब है।
उस के सिवाय भी और कोई खुशनसीब है?"

सब—यह इनके बेटा बोले ह। ह। ह! ह!

चं०—तो फिर 'अब बिलम्ब केहि काज'।

लश्क०—इस भॅडुए को गँवारो बोली न गई।

चं०—तौ का। हम तुरुक आहिन?

शं०—क्यों साहब! हमलोग तुरुक है जो उर्दू बोलते है?

चं०—उर्दू छिनारि कै बोलिया सब सार तुरके आहिन।

( सब हँसते है—शंवारलाल लज्जित होते हैं )

कि०—तो भाई किवाडें बन्द करो अब देर नाहक है।

नब्बू—मै हुजूर लगाता आया हूं।

सब—हहह सदा से ....(सब खाते पोते और नहकते हैं।)

लश०—( अपने पात्र में चण्डोदत्त को पिला के ) अब तो बचा तुरुक हुये?

चं०—ई खिरिया। हम तुरुक, हमार पुरखा तुरुक! कौन्यो सारे का मिलै कहां?

कि०—क्यों जानसाहब! हमको नहीं?

ल०—तुम्हारा ? (उपानह प्रहार) यह है ( सब हँसते हैं )

कि०—अहाहा । खोपड़ी तर हो गई । पुरखे तर गए ।।
( लिपट के ) 'अजब लुत्फ़ है यार की जूतियों का'।

शं—मैं मुश्ताक़ हूं प्यार का ।

लश०—'जूतियों का । तो ले ।' ( प्रहार—सब हँसते हैं )

मा०—भई सच तो यह है कि इसका सा मजा किसी में नहीं । अगरचि हम एथीष्ट हैं खुदा और नर्क वैकुण्ठ वगैरह को नहीं मानते सिर्फ़ लोगों के दिखलाने को चन्द बातें हिन्दुइज्म की सी रखते हैं पर इस वक्त सच्चे जी से कहते हैं कि अगर इस जिन्दगी में या मरने के बाद कहीं कोई मज़े की हालत है वैकुंठ मुक्ति या हैविन जो चाहे उसे कहो तो इसी वाइन में है और कुछ हो अपना तो माटो यही है Eat drink and be merry, tomorrow we shall die.

शं०—दरीं चि शक ! 'वह चीज़ जिस्के लिये थी हमें बिहिश्त अज़ीज । सिवाय बादए गुलफामें मुश्क बू क्या है' 'जिसने न पी शराब वह इनसानही नहीं; अगर सच पूछो तो यह एक ऐसी उम्दा चीज़ है जो इन्सान को फ़िरिश्ता बना देती है, शराब को वही बुरा कहते हैं जो दिल के साफ नहीं होते 'जाहिदों को इसलिए मैं पीने से इनकार है । ता न इन बदबातिनों के खोल दे जौहर

शराब।' इसके न पीनेवाले सिर्फ़ ज़िन्दगी की लज़्ज़तही से महरूम नहीं रहते बल्कि उकबा भी बिगाड़ते हैं 'दोज़ख ज़रूर जांयगे मुनकिर शराब के। आतश से कब बचा है कोई ग़ैर आब के'।

सब—अहाहा। क्यों नहीं। बेशक।

कि०—यह तो जाहिर बात है, बराण्डी में अंगली डुबो के दिये में दिखाओ शराब खुद जल जायगी उंगली में आच न आने देगी—भाई दूसरा दौर भी न चल जाय।

सब—हां यार। ( पुन: पान और उन्माद-प्रदर्शन )

शंक०—(पात्र भर के) भई वाह। है मए सुर्खकी यों जलवा गरी शीशे में। जिस तरह कोई उतारे है परी शीशे में।'

मा०—( लश्क० के गले में हाथ डाल के ) अबे परी शीशे में नहीं। बगल में।

कि०—भई बड़े अहमक़ है जो इस्को निन्दा करते है नहीं तो जिसे बड़े बड़े देवता, ऋषि, मुनि, पीर पैगम्बर सदा से पीते आए है वह निन्दाके लायक है? और कुछ हो। पाप पुण्य नुकसान फायदा चाहे इसमें लाखहो पर मज़ा ऐसा है कि सब भुला देता है। हमको लोग भगत जी कहते है पर इसवक़् तो 'जात पात कंठी तिलक धर्म कर्म तन प्रान। लोक और परलोक सब बोतल पर कुरबान'।

शं०—अजी अपना तो यही अक़ीदा है 'करे हज़ार तरह

चं०—भाई घर में सिरिफ़ पोले। पर मज़ा बज़ारे मां है।

सब०—हां हां! हां! तो चलो न।

कि०—बेशक! यहां गरमी भो है—बग्गी मँगावें!

शं०—अजी चले भी चलो! कौन देखता है? नहीं तो ए: (माया को गिरा के उसके पांव अपनो कमर में लगा के वेश्या को उस्को छाती पर बिठा के चण्डी से) हां हँाको बग्गो। (सब हँसते है।)

कि०—राह में न बोलना। कोई मिले तो बात न करना। और दूर निकल चलो जहा कोई न देखे!

शं–हां ठीक है—'तब लुत्फ जिन्दगी हो जब चम्न हो चमन हो। ऐसी नज़र हो साकी पहलू में गुलबदन हो'। अजी नहीं। और कोई देखेगा भी तो क्या जानेगा कि शराब पिए है?

जवनिकापतन।

## तृतीय दृश्य।

## सड़क और बाग़।

(पदमचन्द किताबों का बस्ता लिये चलता हुआ)

पदमचंद (आपही आप) कल हमारे दोस्त गनेन्द्रो बाबू ने जो कहा था कि स्कूल लाइफ़ बड़ा अच्छा होता है, हकीकत में यह मज़ा और उमर में काहे को होता

होगा। अभी सिर्फ आठ बजा होगा पर हम नक्शा देखने के बहाने खा पी के दुरुस्त हो आए। अब तीन बजे तक हम चाहे जहां जायं चाचा साहब के हिसाब पढ़ो रहे हैं बल्कि चार बज जाय तो भी कह सकते हैं कि नया हिसाब सीखते रहे। खच की कमी ही नहीं, जहां किसी दोस्त से कोई चमकती हुई किताब मांग के घर में दिखा दी जो चाहा सो ले लिया। कबूतर बुलबुल और पतङ्ग वगैरह का खर्च उन दोस्तों से निकलही आता है जो हमें प्यार की नज़र से देखते हैं! हम जिस से जिस चीज को फरमाइश करें भला वुह इनकार कर सकता है? क्या स्कूल में क्या घर में क्या मुहल्ले में क्या शहर में जिधर देखो हमीं हम तो है! स्कूल में तो हमें कोई गाली भी दे तो थर्डक्लास के स्टुडेण्ट मियां आशिकअली उसे कच्चा खा डाले! घर में चाचाजी से तो खैर दो दो दिन मुलाकातही नहीं होती पर चाची हमें कोई फूल की छड़ी से छुवे तो उसे कोस कोस मार डालें! आहा! हम लाखों गाली देते है तो भी जी से ज्यादा चाहती है! बाज़ार में कोई हमें टेढ़ी आंख से देखे तो सही—उस्ताद लट्ठासिंह लट्ठ पी लें! पचासों लावनीवाज जो उनके चेले हैं मानो हमारे गुलाम हैं जिसकी तरफ़ हम जा पड़ें कोई भांग लिये हाज़िर है कोई इमिरती लिये खड़ा है कोई रबड़ी

लिये मोजूद है । क्यों नहीं ! 'गैर को अपना बनाना कोई हम से सीख जाय' ( सोच के ) पर हाय राजा गम्‌ू ! एक तुम्ही हमें अब तक बातों में टालते हो ! हम घर से जो कुछ चुराते है तुम्हीं को नज़र करते है, यार लोगों से जो कुछ लाते है तुम्हीं को खिलाते है पर तुम नहीं पसीजते । हाय रे तेरे चिकन के कुरते ! हाय रे तेरी बांकी टोपी ! हाय रे तेरे गाल का तिल ! जी चाहता है तुझे दम भर आँखों से दूर न करें ! याद रक्खो तुम्हें राह पर लाके न छोड़ा तो नाम नहीं ( कुछ ठहर के ) आज तो पढ़ने जाने का दिल नहीं है ! बिहारी बाबू के बैठक को चलें वहां शतरंज में जो भी बहनेगा और कुछ लावेंगे भी क्योंकि वे हमें देखे जोते हैं । देखें कोई फ्रेण्ड मिले तो उससे अर्जी लिखवा के भेज दें—नहीं तो क्या डर है मा-ष्टरजी तो हमाराही दम भरतें है ( बालगोविन्द बस्ता दाबे आके पीछे से पदम को आंख बन्द कर लेता है )

पदम—( झिड़क के ) कौन है बे । छोड ।

बालगोविन्द – क्यों रज्जा गाली ! अच्छा ! (छोड़ देता है)

पदम—नहीं यार । हमने जाना शुबरतिया है ( हँस के) दोस्त एक इल्‌नेस की अर्ज़ी तो लिख दो—आज तो सैर करने का इरादा है !

बाल०—हमारे यहां आने कहो तो लिख दें ।

पदम—तुम्हारी बात से इन्‌कार किस साले को है ।

बाल॰—( बस्ते से सामग्री निकाल के लिखता हुआ ) तुम्हारा काम तो हम बड़ी खुशी से करेंगे—कहो तो हम भी हाज़िरी लिखा के छुट्टी ले आवें।

पदम—हां यार मजा होगा—तो हम बाबू के यहां मिलेंगे—अभी तो देर है ठहरो—जाना ! ( दोनों वृक्ष के तले बैठते हैं )

बा॰—कल तो हमने तुम्हारे वास्ते मेला भर छान डाला पर तुम तो बाबू ईद के चाँद हो गये ! तुम्हारे गनेसी मिले थे। तुम्हें पूछते भी थे कल तो कुछ औरही ठाठ थे—

प॰—सच ! ! ! हम तो उन्हीं की फिकर में गये थे पर न पाया !

बा॰—हां हमने तुम्हें न पाया तुमने उन्हें न पाया सच कहा है। 'यों तो दुनियां में है सब कुछ क्या यहां मिलता नहीं। पर जिसे दिल चाहे वह आरामे जां मिलता नहीं।'

प॰—(नेपथ्य की ओर देख के) अरे यह तो चाचा आ रहे हैं तो छिप रहूं नहीं कहेंगे कहां फिरता है ( प्रस्थान )

( किशोरीदास का प्रवेश )

कि॰—(आपही आप) हाय। आज गङ्गाजी पर भी दरशन न हुये। प्यारी। इतना तो न तरसाया करो ! देखें आज

मिघरानीजी क्या सन्देशा देती है, आसार तो अच्छे हैं पर गृहस्थ का वास्ता ठहरा, धीरेही धीरे होगा। इस वक़्त उन्हीं की तरफ़ चलें आज कुछ ज़्यादा लालच दिखाना चाहिये (बाल० को देख के) तुमने आज क्यों देर की? तुम्हारे दोस्त को तो घण्टा भर हुआ गये।

बा०—(सलाम करके) हां बाबू जी देर हो गई (कि० जाता है प० आता है)

पदम—तो जल्दी आना।

बा०—हां जी ग्यारह बजे तक आवेंगे। पण्डितजी का सबक़ भी तो याद नहीं है—भई हिन्दी पढ़ने में तो दिल नहीं लगता—कोई मज़ेदार बातही नहीं।

प०—तो उरदू क्यों नहीं पढ़ते—हमारी तुम्हारी क्लास साथ ही पड़ती है मज़ा रहेगा—अहा। चहारदर्वेश वाला यह शेर मेरे जी में खटकता है 'नहीं मुहताज जेवर का जिसे खूबी खुदा ने दी। कि जैसे खुशनुमा लगता है सब को चाँद बिन गहने'।

बा०—वाह क्या कहना है—उरदूही पढ़ेंगे (जाता है, पद० टहलता है) (नेपथ्य में) 'क़द छोटा हस्तो पेशानी आँख रसीली चेहरा गोल। किसी तरह से, सनम गोशे में जो की घुड़ी खोल।'

प०—(मन में) मालूम होता है कोई आता है स्कूल की तरफ़ चलें, नहीं छेड़ेगा। (चलना नाट्य करता है)

( कैंचासिंह का प्रवेश )

कैंचासिंह—( स्वगत ) आज भज्जू बाबू से बारा आने पैसे मिले है भई ! भैरों बाबा उसे जीता रक्खे, बिचारा अब तक माने जाता है और तो पुराने लोग जानो बोलते सरमाते है - साले सयाने क्या हो गए हैं चूतड़ों से से बात करते है । पर वाहरे कैंचासिंघ । तुम्हारे सामने सभो की आँख भपतो है ( पद० को देख के दूर हो से ) छित् । छित् । छित् ! वाह राजा पद्दो !!! मरते है । 'ज़रा इधर रुख फेर सितमगर ओ कालो जुल्फों वाले । ओ बेदरदे, इधर टुक देख तु क्यों मारे डाले ।' ( पद० फिर के देखता है, यह छातो पर हाथ धर के ) रज्जा । मर गए । देखो कब से तुम्हारे वास्ते हैरान है इतनो रुखाई तो न किया करो और क्या ! ( हाथ जोड़ के ) 'खुदा के वास्ते मिलिए किसो करीने से । मैं खाक छान रहा हूं कई महोने से ॥' (पद० चलता है) भागो ना। सुने जाओ बाबू !!!

प०—(चलते चलते बेपर्वाही से) स्कूल को देर होती है जो!

कैं०—तेरे स्कूल को ऐसो तैसो ! हम किसो स्कूलवाले को डरते है। ( शोघ्रगति )

पदम —भई देर होती है (बढ़ता है )

कैं०—(दौड़ के हाथ पकड़ के ) कहते जाते है सुनेजाओ सुनतेहा नहीं—ऐसे—

पद०—( सिटपिटाने का नाट्य करता हुआ स्वत;) अब इससे कुछ नहीं चल सकती। अभी नरसों मनुआ को चपतिया चुका है। यहां इस वक्त हमारा हिमायती ही कौन है! जीतेंगे थोड़ी!।।

कैं०—(खूब घूर के) बाबू डरते क्यों हो। क्या कोई खाये लेता है। कोई साला तुम से बोले तो आँखें निकाल लें! तुम जानते हो कैंचासिंह किसी से डरते नहीं, पर राजा! तुम्हारे तो तावेदार है। और तो क्या है हुकुम हो तो सिर काट के रखदें ( गले में हाथ डाल के ) हम से तो न फटे फटे फिरा करो – देखो हां।

पद०—नहीं बाबू तुम से तो हमें किसी तरह इनकार नहीं है पर ( हाथ जोड़ के ) मिहरबानी करके राह में न छेड़ा करो।

कैंचा०—फिर क्या करें बाबू! बीस २ चक्कर लगाते हैं मुहल्ले मे तुम्हारे दरशनही नहीं होते! हमारे घर तुम आते नहीं, फिर भला राह में भी न बोलें तो दिल मानता है! आया करो राजा! हम भी तुम्हारी सब तरह खिजमत करेंगे।

पद०—(स्वगत) यह मौका तो इसी की सी कहने का है, नहीं करेंहींगे क्या। ( प्रगट सलज्ज ) नहीं आया करेंगे अब जाने दो।

कैं०—ज़रा बैठो। फिर जाना (बलपूर्वक बैठाता है) नहीं आज न जाओ तो कोई हर्ज है ?

पद०—(स्वगत) जांयगे हई नहीं इस से क्यों बिगाड़ें जब तक बालगोविन्द आते हैं इसी के जी की सही। कुछ लिए थोड़ी लेता है। उलटा खुश होगा—(प्रगट) हर्ज तो कुछ नहीं है जुर्माना देना पड़ेगा ! गैरहाजिरी लिखी जायगी।

कैं०—क्या जरीमाना होता है बाबू ?

पद०—(मन में) इस वक्त जो कहेंगे देगा (प्रकाश) चार आने !

कैं०—दे देना बाबू आज मुद्दत में मिले हो हमारी तुम्हारी पहिली जान पहिचान हुई है हमारे ही उधर चलो (कुछ देता हुवा मन में) यह तो हमें मालूम है सुमना को कई दफे एक एक आना दिया है पर क्या हुवा ठेक जमती है।

पद०—यह क्या करना है ? यह तो है।

कैं०—है नहीं तो क्या बाबू। तुम्हारे कुछ कमी है ! पर रहने दो, चार आने तो जरीवानेही के हुए बाकी खर्च के काम आवेगा हमारी तुम्हारी मुहव्वत है। कभी हमें खिलाओगे तो क्या इनकार करेंगे।

पद०—यह तो ठीक है ! पर पर वक्त काम क्या है !

कैं०—काम न सही—हमारी खातिर से रहने दो।

पद०—खैर (जेब में रखता है।)

कैं०—(मन में) अब क्या है ! (प्रकट) यहां क्या करते हो ! चलो कहीं सैरही करैं बाबू ।

पद०—हां ज़रा ठहरो—एक लड़के की राह देखते हैं—आ ले तो चलैं ?

कैं०—खैर यहां क्या है। 'राजी हैं हम उसी में जिस में तेरी रजा है' आजाने दो फिर बाग चलैंगे ( नेपथ्य की ओर देख के मन में ) अरे ! यह कौन ! शेरवा। बुरा हुवा, ज़रूर छेड़खानी करेगा । अभी कल तकरार होते २ बची है । भई यहां से टहलें, जीतेंगे हई नहीं नाहक में यार के आगे किरकिरी होगी ( प्रगट ) आओ राजा तब तक चुनिया की दुकान से पानही खा आवैं।

पद०—तुम ले आओ, हम यहीं बैठे है।

कैं०—( मन में ) यह मौका जिद्द का नहीं ( प्रगट ) तो जाना नहीं। हमारी कसम ( गया )

पद०—( उस्के चलते ) नहीं जी ! तुम्हारे बिना। (स्वगत) यह तो कोई अजब अहमक मालुम होता है । एकही दिन में यह बेतकल्लुफ़ी ! पहलवानी न दिखावै तो बचा को उंगलियों पर नचाऊं।

( शेरासिंह का प्रवेश )

शेरासिंह—(आप ही आप) फुलुआ साले से धमका के चार आने लिये थे सो तो गद्दीखाने के काम आये ! अब

और खर्च की टट्टी जमाना चाहिये ( पद० को देख के ) है। अभी इसके पास कैंचा बैठा था सो कहा उड़ गया! अच्छा चचा फिर समझेंगे। तब तक आओ उस के यार ही से कुछ ऐंठें ( पास जा के ) बाबू इसवक्त कुछ दिलाओ। हम नसे में है।

पद०—भाई इस वक्त मेरे पास क्या है ? पढ़ने जाता हूं। फिर दूंगा।

शेरा०—अबे क्यों उड़ता है। शेरासिंह अंधे नहीं है, अभी अपने चहोते से लिया है ! मैं देखता रहा हूं! बोल देता हैं कि किशोरी नाना से सब पते की कहूं जाके।

पद०—( मन में) इससे यों न गला छूटैगा ( प्रकट ) शेरासिंह । तुम तो ऐसे बिगड़ते हो कि कुछ कहना ही नहीं यह ॥) है सो लेव ! घर में कहने की क्या जरूरत है ! ( देता है )

शे०—अच्छा यही सही लाव ( चलता हुआ आपही ) वाह रे । खोपडीभंजन ! तुम्हारी ही बदौलत तो हम बास्साह है । 'न हाकिम का खटका न रैयत का गम। अरे वाहरे लड़ और वाहरे हम' ले अब ।) और किसी से मिल जांय फिर तो शेरासिंह दुनिया को नहीं समझते (जाता है) (भक्तों के भेष में भुशुडोदास का प्रवेश)

भुशुडोदास—( माला झटकाते हुये स्वगत ) अहा ! सच

है 'बाना बड़ा दयाल का तिलक माल औ छाप'। क्यों न हो ! परलोक में तो जो सुख होंगे सो होहींगे पर यहां हम से बढ़ कर आनन्द हो किस को है । पढ़े लिखे तो हम रामजी का नामही है पर बड़े बड़े पंडित आदर करते हैं, जिस लाला की दुकान में हम जा बैठें आइये भगतजी आइये भगतजी कहता- जीभ सिखाता है ! सीताराम सीताराम सीताराम । हां थोड़े से नई उमर के अंग्रेज़ीबाज हमारे चरित्रों पर शङ्का करते हैं। अरे हरिदासों के चरित्रही क्या । सुग्रीव के चरित्र कैसे थे ! विभीषण के वैसे थे । सीताराम ३ ! ठः ! 'राम २ कहि जे जमुहाहीं । तिनहिं न पाप पुंज समुहाहीं' फिर हम तो सौ सौ माला फेरते हैं हमें पाप बनाही रहा । और पाप पुण्य के करनेवाले हम कौन ? इन्द्रियों का धर्म है ! सो जड हैं ! फिर क्या ? सीताराम ३ ! लोक में हमें कोई कुछ कही नहीं सकता ! क्या हमें अपनी बदनामी का डर न होगा ! आज कल तो भला मानुस वही कहाता है जो अपनी या दूसरों की बुराई आँखों देखा करै पर कान न हिलावे ! सीताराम ३ । और सर्कारी राज में कोई किसी का करही क्या सकता है ! बहुत होगा लोग कानाफूसी करैंगे ! सो इस्से क्या ? जब साक्षात् कृष्णचन्द्रही को चोरी लगी है तो हम

कौन है—अजी बड़ों की तो ऐब भी एक शोभा है। सीताराम २। (ठहर के) अरे बदनाम तो मूरख होते हैं जिन्हें अपना ऐब छिपाना नहीं आता ! अपने राम तो देखनेवाले की भी आँख में धूल डाल सकते है। आज तक किसी ने कुछ जाना ? सब प्रभु की दया। सी० २! (पदम को देख के) अहा ! इसकी सुन्दरता पर तो अपने राम मुद्दत से निछावर है। यह भी तो जानता है पर चतुर है ना। इसी से घात नहीं लगती। और सच पूछो तो यह जब मिला है चार जने के आगेही मिला है नहीं तो कितना चतुर है ! सी० २। (सोच के) हां हां इस समय ठाकुरजी के मन्दिर में कौन होगा ? घर मे तो ठाकुरद्वारा ठहरा सिवा व्योहारियों के जाही कौन सक्ता है ! हमीं पूजा के लिये खोलेंगे तब न। सीताराम २। (प्रगट) पदम बेटा। कई दिन से झांकी करने नहीं आये ! कल भगवान् घोड़े पर चढ़े थे दर्शन तो कर आते। कैसी सुन्दर छवि है। तुम्हारा प्रसाद भी रक्खा है। सीताराम सीताराम सीताराम सीताराम।

पद०—पढ़ने को देर होगी भगतजी चलता तो ! अच्छा फिर आऊंगा।

भुशुं०—जरा देर से चले जाना ! इस समय चलते तो खुश होते। एक बाबाजी आवेंगे उनको जलतरंग भी सुनने

हो लायक है सीताराम २ । (स्वगत) इस पनोखे नाम से ज़रूर हो चलेगा क्योंकि तमाशों का सौखीन है, फिर तो काम हुआ धरा है 'भइ सहाय सारद मैं जाना' सीताराम सीताराम सीताराम ।

पद०—क्या यह कोई नया बाजा है ? भगतजी ! तो तो ज़रूर सुनेंगे (स्वगत) इस वक्त बचा को पूजा से फ़ुरसत कहा जो देर तक बिठा सकें । दूसरे बाबाजी आवेंगे !

भुशुं०—हां बेटा गले की नसों से बजाया जाता है इसी से कहते है चलो ।

पद० — अच्छा । चलो । (दोनों चलते हैं कैंचा आता है)

कैंचा०—( मन में ) आह ! क्या हुआ ? किधर गया ? वा-हारे भगतजी । तुम तो हमारे भी गुरू घंटाल निकले । और कोई होता तो कसम महावीर सामी की खोपड़ा रँग देते पर नहीं तुम्हारी बदौलत और बहुत से पंछी हाथ आते है ! तो चलें फिर देखा जायगा ।

( एक ओर से कैंचा दूसरी ओर से भुशुं० के साथ पदम जाता है )

जवनिका गिरती है ।

## चतुर्थ दृश्य ।

### शिवनाथ का घर ।

( शिवनाथ प्रेमचन्द्र और गप्पूमल बैठे हैं )

शिवनाथ—क्यों भई। हम न कहते थे । भला इन्ही लक्षणों से देशोन्नति करेंगे । आठ दिन में केवल दो घण्टे तिसमें यह दशा है। और क्या आशा की जाय ।

प्रेमचन्द्र—हां अभी तक तो किसी के दर्शन तक नहीं हुये! एक लाला गप्पूमलही है जो अपना वचन निवाहे जाते हैं ( मन में ) हम ऐसे भोले भाइयों से भी बहुत कुछ आशा कर सकते है जो बहुत तीव्रबुद्धि न होने पर भी साधुमना और हितकारी नियमों पर यथाशक्ति चलनेवाले होते हैं।

गप्पूमल—हें हें पण्डितजी । भला हम भी किसी काम के है। न कुछ बोल सकैं न कुछ कर धर सकैं ।

शिवनाथ—महाशय। केवल बकवादियों की अपेक्षा फिर भी आप प्रशंसनीय हैं जो समय पर आ तो जाते हैं उपदेशों पर ध्यान तो देते हैं। औरों से क्या आशा की जाय । गत सभा में देखा ! बाबू नारायणदत्त ने कैसा उत्तम व्याख्यान दिया था कि किसी मत का क्यों न हो अवश्य भक्त हो जाय ! भला इस ऐक्यवर्धिनीसभा में ऐसे सत्यानाशी लेक्चरों का क्या काम—यह तो मत

सम्बन्धिनी सभाओं की शोभा समझी जाती है। पर करें क्या बिचारे ने साथ तो बाल्यावस्था से ऐसोंही का किया है न! जिनका पूर्ण सन्तोष केवल इसमें है कि हमारी बात सब से न्यारी हो, कोई उत्तर न दे सके हां। तिसपर शोभा यह कि जब प्रेमचन्द्र भाई ने वारान्तर के लिये ऐसी बातें करने का निषेध किया तो स्थान से बाहर हो गये। मैं जानता हूं बाबू रूपकिशोर को भी उन्हीं ने बहकाया—आगे कासा उत्साह उनमें भी नहीं देख पड़ता।

शम्भू०—वे तो तभी से नाराज हैं जब से प्रेमचन्द्र महोदय को सभापति की पदवी मिली—ऊपरसे नारायणबक्स जी ने भी कुछ कहो हो तो क्या अचरज है।

शिव०—हां? आरम्भ से उनको भीतरी मनशा यही थी कि सभापति मैं बनूं पर जो केवल अपने नाम मात्र के मरभुक्खे हों जिनके मन वचन और कर्म सहजही सर्वप्रिय न हों वे लोग क्या निरे अमीरही होने से सब योग्यता के पात्र हो जायँगे? सभापतित्व के लिये सर्वथा योग्य हमारे मित्र के बिना है कौन!

प्रेम०—मैं बड़े आनन्द से अपना अधिकार उन्हें दे दूंगा और सभा की सेवा के लिये सर्वभाव से प्रस्तुत हूं। यदि वे केवल इसीलिये रुष्ट हैं तो मनाना चाहिये!

शिव०—नहीं जी! जभी उनको हां में हां न मिलाई जायगी तभी वे भौं चढ़ावेंगे ऐसों से सभा को लाभ हो क्या हो सक्ता है। मुख्योद्देश्य तो अपना यह ठहरा कि आपस में एका बढ़े और प्रत्येक हिन्दू भाई को विपत्ति-कार्य्य में सहायता दो जाय, उस्का ऐसों से आसरा ही अमूलक है फिर ऐसो खुगीर की भरती से क्या प्रयोजन! वे लाख रुष्ट हो। हमने कोई अपराध नहीं किया जो पांव पड़ने जाँय।

प्रेम०—भाई अपराध न सही पर पांव पड़ने में कोई हानि है? हम स्वदेशी भाइयों का तो दासत्व करने में अपना सौभाग्य समझते हैं—उन्हें बिगाड़ना हमारी सम्मति नहीं है—सभा के मित्र रहैंगे तो कभी न कभी कुछ न कुछ देश का हितही करेंगे!

शिव०—यह आपका सौजन्य है पर निश्चय रखिये क्षुद्र-मनस्क लोग नम्रता दिखलाने से और भी अहङ्कारवश हो के उर्द के आटे को भांति ऐंठते हैं। मित्रवर! अभी भारत की अधिक दुर्दशा होनी है अभी आपके विचार किसे भावेंगे।

प्रेम०—भाई कुछ हो, हमें तो सब की सब कुछ सहना पर बके जाना, चिताये जाना, और दूसरों को भी ऐसे ही उपदेश करना कि कायर कपूत कहाय दांत दिखाय भारत तम हरी' आगे इच्छा परमेश्वर की!

गप्पू०—पण्डितजी ! बाजे बाजे लोग तो कहते हैं कि ईश्वर की इच्छा मानना निकम्मों का काम है उद्योगही से सब कुछ है।

शिव०—भाई उद्योग तो मनुष्य का परम कर्तव्य है पर सच्चे आस्तिक को तो यावत् विषय ईश्वरेच्छाही से जानना चाहिएँ, केवल उद्योग से यदि कार्य्यसिद्धि भी हुई तो अहङ्कार हो जाता है, न हुई तो संताप नहीं मिटता और प्यारे की इच्छा पर चलने वाले शोक के स्थान पर भी शांतिलाभ करते हैं। इसके अतिरिक्त जब बड़े बड़े उद्योगी भी कभी कभी कृतकार्य्य नहीं होते तो ईश्वरेच्छा सर्वोपरि क्यों न मानें ! निरी हार जीत के लती चाहें जो बकैं पर वास्तव में यही सत्य है कि उसकी इच्छा और आज्ञा बिना पत्ता भी नहीं हिल सकता !

(रसिक बिहारी का प्रवेश)

र०—यह लीजिए। अभी तक कोई साहब आएही नहीं।

शिव०—हां कुछ काल और भी मार्गप्रतीक्षा करना चाहिए—हम तीन जने तो नियत समय के भी आध घंटा पहिले से बैठे हैं ! आपने भी तो बड़ी देर की ?

रसिक०—जी हां कचहरी चला गया इससे देर हो गई।

प्रे०—क्यों भाई कुशल तो है ! (स्वगत) परमेश्वर करैहरी

से सब की रच्चा करै, स्वदेशियों का धन और माल विशेषत: वहीं स्वाहा होता है, कचहरी शब्द का अर्थही है केश हरनेवाली अर्थात् मूड लेनेवाली।

रसिक—मुझ पर तो आपकी दया है। ला० किशोरीदास का मुकद्दमा देखने चला गया था।

शिव०—हां हां क्या हुआ ?

रसिक—होने को क्या था। सारा माल असबाब कुर्कही हो गया था, कैद बाकी थी उसका भी तीन बरस के लिए हुकुम हो गया—हाकिम को जब यकीन हो गया कि यह बेईमान है तो कैसे बच सक्ते है! आप जानते है खर्च हजारों का, आमद सैकड़ो की भी नहीं ले के देने की नीयत नहीं! रण्डी शराब बिना चैन नहीं उसका नतीजा और क्या होता।

गप्पू०—राम राम! वे तो बड़े सज्जन थे यह किस का हाल कहते हो।

रसिक—उन्हीं का जिन पर अभी पन्द्रह दिन भी नहीं हुए सुखवासी लाल के यहा वे भाव की पड़ चुकी है एक दिन नशे में अपनी पोहतानी ही का धर्म लिया चाहते थे वह तो कहिए ईश्वर उसका सहायक था नहीं तो जो न होता सो थोड़ा था।

गप्पू०—है हैं लाला ***

रसिक—हां हां बार बार नाम न लीजिए बीसियों रांड बेवाओं का रुपया हजम कर डाला। ७००) रु० होटल वालों का था उसको भी घोंटे ही जाते थे।

शिव०—तो क्या ७००) पर यह हाल! घर में हजारों का ज़ेवर था सो!

रसिक—सात सै तो सिर्फ एक का था सब मिलाके २५००) का देना था! और गहने का हाल आप नहीं जानते उनकी बीबी थोड़ी सुलचणा थी! कुछ हुलसिया कुटनी और चंपिया दोनो कोई उनकी सखी थी उसे खिलाया! कुछ पुजारी जी और महिरा जी वगैरः उनके दोस्तों ने उड़ाया (मन में) कुछ अपने राम के भी हाथ आया (प्रगट) साल भर से भाई के यहां पड़ी हैं सो वहा भी चरित्र खुल गए हैं इस से बड़ा आदर होता है!—कुछ रुपया आप का भी तो है!

शि०—अजी हमारा क्या है कोई १६) के लगभग होंगे चार बरस हुए पत्र का मूल्य नहीं दिया—उसका हमें भीखना क्या—ऐसों पर तो उलटे दया आती है वो विचारे हितकारी कामों में व्यय करना जानतेही नहीं।

रसिक—जानते क्यों नहीं—यों कहिए हराम की कौड़ी हराम में न उठे तो जाय कहा। वंटाटार कैसे करें।

शि०—खैर जी। कैसे ही हों इस समय वह दुःखित हैं

अतः दयापात्र ही हैं स्वदेशी ठहरे। भला उनके लड़के को क्या दशा है?

र०—लड़का तो ऐसों के होता ही कहां है, गोद लिया था उसने भी मुफ़्त का माल पाया जैसा चाहा वैसा उड़ाया तीन बरस हुए घर से लड़ के न जाने कहा कहां बूड़ा। हाल में उड़ती सी खबर सुनी है कि सिन्ध में किसी के यहां सईसी करता था सो उसने भी निकाल दिया है तब से किसी तवायफ़ के पास नौकर है।

शि०—हाय हाय! क्या देश का अभाग्य है। क्या दुर्व्यसन का फल है। महा खेद तो यह है कि लोग दूसरों की दशा देखते हैं। आप भी नाना दुःख उठाते हैं। तो भी नहीं समझते। हां इस पर तुर्रा यह कि उपदेशकों को अपना शत्रु ही समझते हैं!

प्रे०—सच है भाई। बरञ्च बाजे बाजे तो उपदेशक भी केवल पराए छिद्र ही ढूंढ़ने में, केवल अपना हठ ही निबाहने में और केवल विषय सुखानुभव ही में इतिकर्तव्यता समझते हैं!

शि०—हां! भुशुण्डीदासही को न देखिए कैसा सुन्दर भेष, कैसी सुन्दर बोली बानी, कैसे सुन्दर उपदेश—पर आचरण! हाय हाय। ऐसे धूर्तों से तो वे भले जो खुल्लम खुल्ला जो चाहते हैं करते हैं, इन की भांति धर्म के

धिकार का टट्टी तो नहीं बनाते। न जाने परमेश्वर का इतना कोप विचारे भारत पर क्यों है जो ऐसे ही ऐसे नराधमों की संख्या अधिक होती है सच्चे हितेच्छुक तो टुटे टुटे मिलते हैं सो भी सर्वथा असहाय ! (शोक नाट्य के उपरान्त) यद्यपि देशभाइयों का दुःख देख के दया आती है पर ऐसे लोग जिन से सर्वसाधारण का अनिष्ट संभावित है (झिड़क के) अवश्य दण्डनीय हैं।

रसिक—यहां तो आज कल की रवाज के अनुसार कुछ हो नहीं सकता, सच तो सब को विष लगता है। बराबर देख लो पर प्रसिद्ध भेषधारियों को कुछ कहा मत करो ! नहीं तो नास्तिक कहाओगे। क्या हवा बिगड़ी है कि कुछ कहते सुनते नहीं बनता !

गप्पू०—क्यों साहब ! संसार में कोई छल बल करके पापों के दण्ड से बच जाय तो उसे परलोक ही में जो कुछ होना चाहिए सो होता होगा ? हमारी जान में तो ऐसों को जरूर ही नरकयातना होती होगी।

प्रेम०—अजी परलोक की तो परमेश्वर जानें क्या होता है पर यहां उनका चित्त ही उनके लिए नरक से अधिक है। रोग, शोक, चिन्ता, लज्जा, भय, कुवासना इत्यादि थोडे दुःख हैं ? यह कहो कि जो लोग ऐसी बातों के अभ्यासी हो जाते हैं वे अपने स्वभाव का दासत्व छोड़

नहीं सकते। हे प्रेमस्वरूप अब तो हमारे आर्य्य संतान को सुमति दान करो। कुछ तो यह सच्चे सुख दुःख को पहिचानें।

रसिक (शिव से घड़ी देख के) अब तो हम जानते हैं कोई न आवैगा—सभा बरख़ास्त होने का समय भी तो बीत गया।

गण्य०—हां पण्डित जी। अब तो हुकुम दीजिये! जाऊं।

शिव०—हां मित्र। अति काल तो बहुत हुआ रोक नहीं सकता गृहकार्य्य में हानि न हो पर (नम्रता से) आप अवश्य आ जाया कीजिये दूसरों को देखा देखी सदाचरण से विमुख होना ठीक नहो!

ग०—नहीं साहब आपलोगों की बातें सुनने से मन को सन्तोष होता है मैं कभी आने में कुताही न करूंगा जबतक सभा है मैं तन मन धन से उस्का सेवक हूं।

प्रेम०—मित्र मेरे। हमारीही तुम्हारी न सभा है हम और आप परस्पर स्नेह भाव रक्खैंगे तो एक बार नही सौ बार उद्योग करेंगे और उस्का फल लाभ करेंगे कोई कुछ कहे पर हमें आप अपना किङ्कर समझिये इसी में सब कुछ है।

ग०—अहा धन्य सत्संग (प्रणाम करके प्रस्थान)

रसिक०—आप अपने पत्रमे किशोरी का हाल लिखेंगे न?

(स्वगत) हम तो जिस दिन से तकरार हुई है उसी दिन से उसके जानी दुश्मन हैं। इसलिये इन लोगों को सुहबत में आते हैं कि जरूर यह उसको धूल उड़ावेंगे क्योंकि इनसे किसी की सच्ची बुराई का हज़म होना मुश्किल है।

शिव०—भाई दूसरों को यह हाल सुनके शिक्षा हो इसलिए हमारा धर्म है कि लिखें—पर हमें दुःखग्रस्त देशियों पर हँसना अच्छा नहीं लगता, कुछ हो अपनेही है।

रसिक—नहीं लिखना तो ज़रूर चाहिए। (मन में) तुम न लिखोगे तो किसी को कुछ दे के लिखावेंगे। हमें तो इसको धूल उड़ाना है। (प्रगट) तो हम भी जाते हैं।

शिव०—जाने कहूं। पर कमर बांधे रहिए। इसी में हमारा तुम्हारा देश का कल्याण है।

रसिक—(प्रणाम करके चलता हुआ स्वयं) हमारे मन की सी न करोगे तो आनेवाले पर थू। (गया)

शिव०—हमें कुछ इनके चरित्रों पर भी शंका है किसी क्लिष्टित का वृत्तान्त प्रसन्नता से कहना और उसकी निन्दा पर अधिक जोर देना सत्पुरुष का काम नहीं है।

प०—हां निन्दा और खुशामद तो सभी को बुरी है पर भाई अपने लोगों का मुख्य कर्तव्य यह है कि देशभ्राताओं को दुराचार से घृणा न करके उन्हें छुड़ाने का उ-

योग करें ! पर क्या करूं मैं न ऐसा धनी हूं न बली जो किसी की पूर्ण रूप से सहायता कर सकूं मेरी सुनता ही कौन है केवल आपही से मेरा वश है जो अनुरोध-पूर्वक चाहता हूं कि मेरे बिचारों में सब प्रकार साथ दीजिए। लोगों को उनके सच्चे सुख का मार्ग दिखाने और दुष्कर्म एवं तज्जनित क्लेश का ठीक ठीक अनुभव कराने का प्रयत्न करते रहिये जिसमें किसी भाई को ऐसी दुर्दशा सुनने का अवसर न आवे। यदि कुछ और लोग भी दृढ़ता के साथ एकचित्त हो के कटिबद्ध हो जांयगे, किसी दशा में अपने अनुष्ठान से विरक्त न होके धर्म धर्म। प्रेम प्रेम ! की धूम मचाए रहैंगे तो कहां तक भारतवासी राह पर न आवैंगे।

शिव०—प्यारे ! मैं तो तुम्हाराही हूं तुम्हारे बिचार तो मेरे लिये वेदवाक्य ठहरे, तुम्हारी किस बात से बाहर हो सकता हूं ? यहां भी तो तुम्हारी भांति सदा यही प्रार्थना रहती है कि—

तजि दुखप्रद दुर्व्यसन पुरुष बनिता अरु बालक ।
मन क्रम बच सों होहिं सुखद आज्ञा प्रतिपालक ॥
निज गौरव पहिचान सजग रवि कपटी जन सौं ।
यारहि सबै सब काल देश हित तन मन धन सौं ॥
भारत में चहुंदिशि प्रेममय धवल धुजा फहरत रहै ।
बाणी प्रताप हरि मिश्र की सुहृद हृदय आदर लहै ।१।

प्रेम०---एवमस्तु ! एवमस्तु । परमेश्वर आप के ऐसे उत्तम मनोर्थ पूर्ण करें ! ! । ( दोनों का जाना और पटाक्षेप )

ओरस्तु ।